सलाह देने का हक़ रखा था और साथ ही आपने यह भी दावा किया था कि उन्हें राज्य के प्रधान कौंसिलर होने का हक़ प्राप्त है।

रावत अनारसिंह जी राणा मोकल के बड़े भाई चोंडा के वंशज हैं। आपका जन्म ई० सन् १८६४ में हुआ था। आप सलुम्बर ठिकाने में दत्तक आये। ई० सन् १९०१ में रावत जोधसिंह जी के स्वर्गवासी हो जाने पर आपने इस ठिकाने का शासनभार ग्रहण किया।

## बिजोलियाँ

बिजोलियाँ के राव सवाईसिंह जी ने ई० १९०४ में पँवार राजपूत वंश में जन्म ग्रहण किया था। आप अपने पिता पृथ्वीसिंह जी मृत्यु के पश्चात ई० सन १९१४ में गद्दी पर बैठे। यह जागीर ईसा की सोलहवीं शताब्दी में वीर राणा संग्रामसिंह के समय मेवाड़ राज्य में मिलाई गई थी। इस जागीर में ७६ ग्राम हैं। इसकी आमदनी ६०,०००) रुपये है, जिनमें से ३८१४) रुपये बतौर खिराज के दरबार को भेज जाते हैं।

## देवगढ़

रावत विजयसिंह जी वीर विख्यात राणा संग्रामसिंह जी के वंशज हैं। आपका जन्म ई० सन १८९३ में हुआ था। आपने अजमेर के मेयो कॉलेज में शिक्षा प्राप्त की है। रावत किशनसिंह जी की मृत्यु के बाद आप इस जागीर के स्वामी बने। आपकी जागीर में ८० ग्राम हैं, जिनकी वार्षिक आमदनी १,५०,०००) रुपया है। यहाँ के रावतों को ७२४२ रुपया खिराज के बतौर दरबार को भेजने पड़ते हैं।

## बेगू

यहाँ के वर्तमान रावत सवाई अनोपसिंह सीसोदिया राजपूत हैं। आप चोंडा जी के वंशज हैं। आपका जन्म ई० सन् १८८९ में हुआ था। आप मेघसिंह जी के बाद ई० सन् १९०५ की १६ वीं जुलाई को गद्दी पर बैठे।

सन् १८२४ ई० में रावत महासिंह जी ने अपने पुत्र किशोरसिंह को सारे अधिकार दे दिये और वे नाथद्वारा में साधु हो गये। पन्द्रह साल के पश्चात् एक ब्राह्मण ने कठोरता से अपने ब्राह्मण धर्म्म को तिलाञ्जलि देकर रावत किशोरसिंह जी की हत्या कर डाली। इसके पश्चात् महासिंह जी ने फिर अपनी जागीर का इन्तजाम अपने हाथ में लिया। रावत महासिंह के पश्चात् माधवसिंह जी के भाई मेघसिंह जी ने जागीर की सारी जिम्मेदारी अपने सर पर ली थी। इनके बाद वर्तमान रावत सवाई अनोपसिंह जी इन्हीं मेघसिंह जी के उत्तराधिकारी हैं।

इस जागीर में १६१ ग्राम हैं, जिनसे ६०,००० रुपया सालाना आमदनी होती है। यहाँ के रावत साहब ६७१२ रुपया खिराज के बतौर दरबार को देते हैं।

## देलवाड़ा

देलवाड़ा के राजराणा जसवंतसिंह झाला राजपूत हैं। आपका जन्म ई० सन् १९०२ में हुआ था। यहाँ के स्वर्गवासी राज राणा मानसिंह जी के कोई उत्तराधिकारी न होने से दरबार ने आपको ई० सन् १९१४ में देलवाड़ा का उत्ताधिकारी बनाया। आपका विवाह कोटा राज्यान्तर्गत खातोली के महाराज बलवीरसिंह जी की बहन के साथ हुआ था।

यहाँ के राज राणा के अधिकार में १९५ गाँव हैं, जिनकी आय ९०,०००) रुपया है। यह ठिकाना दरबार को ६२२९ रुपया खिराज के स्वरूप में देता है। सोलहवीं शताब्दी में यह जागीर काठियावाड़ से आये हुए सज्जाजी को प्रदान की गई थी।

## मेजा

यहाँ के रावत राजसिंह जी चन्दावत सिसोदिया हैं। आपका जन्म ई० स० १८७१ की ५ वीं सेप्टेंबर को हुआ था। अमरसिंहजी के बाद आप ई० सन १८९५ में इस जागीर के उत्तराधिकारी हुए।

आमेत के रावत पृथ्वी सिंहजी की पुत्रहीन अवस्था में मृत्यु हो जाने पर अमरसिंह के पिता निमाली के ठाकुर जालिमसिंह ने आमेत की जागीर पर अमर सिंह का हक बतलाया। महाराणा सरूपसिंह ने निकट सम्बन्धी छत्रसिंह को आमेत का उत्तराधिकारी नियुक्त किया। परन्तु छत्रसिंह को ही दरबार में आमेत के रावत के आसन को ग्रहण करने की इजाजत दी। दूसरे वर्ष छत्रसिंह ने अमरसिंह को मेजा जागीर स्वरूप दे दिया।

मेजा जागीर के अन्तर्गत १० ग्राम हैं जिनसे ३२००० रुपये की आमदनी होती है। यहाँ के रावत ३१६३ रुपये दरबार को बतौर खिराज के देते हैं।

## आमेर

आमेर के रावत गोविन्दसिंह चन्दावत सिसोदिया राजपूत हैं। आपका जन्म ई० सन १९१८ में जिल्लोला में हुआ था। रावत शिवनाथसिंह की पुत्र-हीनावस्था में ई० सन् १९२० की २१ वीं जनवरी को मृत्यु हो जाने पर दरबार ने आपको आमेर का उत्तराधिकारी बनाया।

इस जागीर में ४९ ग्राम हैं, जिनकी सालाना आय ३५,००० रुपये है। यहाँ के रावत व देवगिरि के रावत दोनों चावड़ा के पौत्र सिंघजी के वंशज हैं। फत्ता नामक सिंघजी के एक वंशज थे जो फत्ता इतिहास-प्रसिद्ध वीर हैं। जिस समय बादशाह अकबर ने सन

१५६७ ई० में चित्तौड़ पर चढ़ाई की थी, उस समय यहाँ के राणा उदयसिंह जी जङ्गल में भाग गये थे। ऐसे नाजुक समय में इन्हीं फत्ता व इनके साथी जयमल ने बादशाह के साथ लड़कर अपनी वीरता का परिचय दिया था। उन्होंने उस समय यह बतला दिया था कि राणा के भाग जाने पर भी राजपूत हताश नहीं होते हैं। कोई भी सच्चा राजपूत बच्चा अपने जीते जी दुश्मनों से अपनी जननी जन्मभूमि को पददलित नहीं होने देता है। उन्होंने दुश्मनों को अपनी अद्भुत वीरता का परिचय देते हुए, अपनी जन्म-भूमि को दुश्मनों से बचाते हुए, अपने गौरव व मान की रक्षा करते हुए और अपने शिसोदिया वंश के नाम को उज्वलित करते हुए उन्होंने वीरगति पाई थी। महाराणा प्रतापसिंह प्रथम ने इन्हीं फत्ता के पुत्र करणसिंह को आमेर की जागीर प्रदान की थी। यह जागीर उदयपुर से ५४ मील दूर उत्तर में स्थित है।

## गोगुंडा

गोगुंडा के राजा मनोहर सिंह झाला राजपूत हैं। आपका जन्म ई० सन् १९०८ में हुआ था। अपने पिता दलपतसिंह की मृत्यु हो जाने पर आप ई० सन् १९१९ की ७ वीं दिसम्बर को गोगुंडा की गद्दी पर बैठे।

इस जागीर के अन्तर्गत १०४ गाँव हैं जिनसे ३०,००० रुपया वार्षिक आय होती है। बड़ी सादड़ी के नवें राजा छत्रसाल मुगलों के साथ लड़ते हुए गोगुंडा के समीप ई० सन् १६८० में काम आये थे। इनके पुत्र कानसिंह को यह गोगुंडा की जागीर मिली थी। यह जागीर राज-दरबार को २५९२ रुपये बतौर खिराज के देती है।

## कनोर

रावत केसरसिंह जी राणा लाखा के दूसरे पुत्र आशा के पुत्र सारंगदेव के वंशज हैं। आपका जन्म ई० सन् १८८४ की २२ वीं जून को हुआ था। आपको अपने काका नाहरसिंह जी के मरने के पश्चात् ई० सन् १९१२ के जून मास में कनोर जागीर के अधिकार प्राप्त हुए थे।

कनोर जागीर में ४५ ग्राम हैं जिनकी आय ४०,००० रुपये है। यहाँ के रावत साहब ३२१४ रुपये खिराज के तौर पर दरबार को देते हैं।

## भींडर

भींडर के महाराजा भूपालसिंह उदयसिंह के पुत्र शक्तसिंह जी के वंशज हैं। आपका जन्म ई० सन् १९०० के जून मास मे हुआ था। आप आपके बड़े भाई माधवसिंह जी की मृत्यु के पश्चात् ई० सन् १९१८ के अक्टूबर मास में भींडर के उत्तराधिकारी हुए।

आपका विवाह ई० सन् १९२० में मेवाड़ के अन्तर्गत अरजिया के जागीरदार के भाई की पुत्री से हुआ है।

यहाँ के महाराजा के अधीन ९० गाँव हैं जिनसे ६०,००० रुपया वार्षिक आमदनी होती है। महाराजा ४००२ रुपये बतौर खिराज के दरबार को देते हैं। यह जागीर उदयपुर से ३० मील दूर दक्षिण-पूर्व में स्थित है।

## बदनोर

बदनोर के ठाकुर गोपालसिंह जी मेड़तिया नामक शाखा के राठौड़ राजपूत हैं। आपका जन्म ई० सन् १९०१ में हुआ था। आप बदनोर के स्वर्गवासी ठाकुर गोविन्दसिंह जी के गृहीत-पुत्र हैं। गोविन्दसिंह जी के मरने के बाद आप ई० सन् १९२२ में गद्दी पर बैठे। आप प्रसिद्ध राठौड़ वीर जयमल के वंशज हैं जिन्होंने सन् १५६७ ई० में अकबर की सेना से वीरतापूर्वक युद्ध कर रण-क्षेत्र में प्राण-विसर्जन किया था।

इस जागीर के अन्तर्गत ६० गाँव हैं। जिसकी आय करीब ५०,००० रुपये हैं। ठाकुर साहब ४१२४ रुपये दरबार को बतौर खिराज के देते हैं।

## भैंसरोड़गढ़

यहाँ के रावत इन्द्रसिंह चन्दावत वंश की किशावत शाखा के सिसोदिया राजपूत हैं। आपका जन्म ई० सन् १८८७ की २४वीं अगस्त को हुआ था। आप यहाँ के स्वर्गवासी रावत प्रतापसिंह के दत्तक-पुत्र हैं। रावत प्रतापसिंह की मृत्यु के पश्चात् आपने ई० सन् १८९० में भैंसरोड़गढ़ के शासन की बागडोर अपने हाथ में ली।

इस जागीर में १२० गाँव हैं जिनसे १२०००० रुपये की वार्षिक आमदनी होती है। रावत साहब ७५१२ रुपये दरबार को देते हैं। यह जागीर बामनी व चम्बल नदियों के संगम-स्थान पर स्थित है। प्रसिद्ध इतिहास-लेखक कर्नल टाड साहब ने इस जागीर का विवरण करते हुए लिखा है—इस रियासत का नाम 'भैंसा' और 'रोरा' नामक दो बनजारे व्यापारियों के नाम पर से रखा गया है। मेवाड़ से हाड़ौती जाने का मुख्य रास्ता इसी जागीर में से है।

## बंसी

रावत नरूसिंह जी दानावत की उपशाखा के सिसोदिया हैं। ई० सन् की १८७९ की २ जून को आपका जन्म हुआ था। आप ई० सन् १८८७ में अपने पिता मानसिंह जी के उत्तराधिकारी हुए। इस जागीर के रावत महाराणा उदयसिंह के दूसरे लड़के भींडर ठिकाने के अधिष्ठाता महाराजा शक्तिसिंह के पुत्र अचलदास जी के वंशज हैं।

इस जागीर में ५६ गाँव हैं जिनसे रावत साहब को ३०,००० रुपये की आमदनी होती है। रावत साहब २१६ रुपये दरबार को बतौर खिराज के देते हैं।

## कोरावर

यहाँ के रावत साहब बलवन्तसिंह शिसोदिया राजपूत हैं। आपका जन्म ई० सन् १९०१ में हुआ था। आपके पिता किशोरसिंह जी के बाद आप ही ई० सन् १९१७ में कोरावर के उत्तराधिकारी हुए। आपका विवाह बारसोदा के ठाकुर साहब के भ्राता की पुत्री के साथ हुआ था।

इस जागीर के अन्तर्गत ५१ ग्राम हैं जिनकी आमदनी ५०,००० रुपये है। यह जागीर सालुम्बा के रावत केसरीसिंह जी के छोटे पुत्र अर्जुनसिंह को महाराणा जगतसिंह दूसरे से ई० सन् १७४५ में प्राप्त हुई थी।

## पारसोली

यहाँ के वर्तमान राव लालसिंह जी चौहान राजपूत हैं। आपका जन्म ई० सन् १८९७ में हुआ था। आप अपने दादा रामरतन सिंह जी के पश्चात् सन् १९०३ ई० में गद्दी पर बैठे। आपने अजमेर के मेयो कालेज में शिक्षा प्राप्त की है।

इस जागीर में ४१ ग्राम सम्मिलित हैं जिनकी सालाना आय २५,००० रुपया है। यहाँ के राव साहब ९७६ रुपये सालाना बतौर खिराज के दरबार को देते हैं। यह जागीर महाराणा राजसिंह ने बेदला के राव रामचन्द्र के लघुपुत्र केसरी सिंह जी को प्रदान की थी।

## सरदारगढ़

यहाँ के ठाकुर लछमनसिंह जी डोडिया वंश की इन्द्र-भनोत नामक शाखा के राजपूत हैं। आपका जन्म ई० सन् १८९१ में हुआ था। आपके पिता ठाकुर सोहनसिंह जी के बाद आप ई० सन् १९१३ में गद्दी पर बैठे। आपके एक पुत्र हैं जिनका नाम अमरसिंह है।

इस जागीर में १८ गाँव हैं जिनसे ३३०००, रुपये वार्षिक आमदनी होती है। ठाकुर साहब १७४० रुपये दरबार को खिराज के तौर पर देते हैं। यह जागीर चन्द्रभागा नदी के दाहिने तीर पर स्थित है। यह उदयपुर से ५६ मील उत्तर-पूर्व दिशा में स्थित है। यहाँ के ठाकुर धावल के वंशज हैं, जो (धवल) गुजरात से मेवाड़ आये थे। आप पहले दर्जे के सरदारों में गिने जाते हैं।

## नाथद्वारा

श्रीमान् टीकामठ गोस्वामी महाराज श्रीगोवर्धन लालजी वल्लभपंथी नामक हिन्दू फिरके के गुरु हैं। आपके पिता असच्चरित्र के कारण गद्दी से उतार दिये गये थे। आपका जन्म ई० सन् १८६२ में हुआ था। अपने पिता के बाद ई० सन् १८७६ में गद्दी पर बैठे। मेवाड़ के सिवा कोटा, झालावाड़, बीकानेर, भरतपुर, करौली, ग्वालियर, इन्दौर, प्रतापगढ़, बड़ौदा, आदि दूसरे स्थानों में भी नाथद्वारा के महाराजा की जागीर है। आपकी जागीरों की आय करीब सवा दो लाख रुपया है। इसके सिवाय आपको चार या पांच लाख रुपये सालाना के करीब और आमदनी है। आपकी जागीर में १५०० रुपये सालाना की आमद का अजमेर के अन्तर्गत भार्माखेड़ा नामक गाँव है। वल्लभपंथियों के प्रसिद्ध श्रीनाथजी की मूर्ति की पूजा इस जागीर के प्रधान अधिष्ठाता करते थे। इन प्रधान अधिष्ठाता के सात पौत्रों ने पृथक् २ स्थानों में सात मूर्त्तियाँ स्थापित की हैं। ये सात सरूप के नाम से प्रसिद्ध हैं। कभी २ ये सातों मूर्तियाँ नाथद्वारा लायी जाती हैं और श्रीनाथजी की मूर्त्ति के आस पास रक्खी जाती हैं।

## सरदार

( १ ) बाबू प्रभासचन्द्र चटर्जी बंगाली, जो आबू के ए. जी. जी. के पास वकील थे। वे ई० सन १९२१ की ४थी सेप्टेंबर को जाइन्ट मिनिस्टर मुकर्रर किये गये।

( २ ) राव साहब पण्डित धर्म्मनारायण बी. ए., बार. एट ला. जोधपुर के भूतपूर्व दीवान राय बहादुर पण्डित सर सुकदेव प्रसाद नाइट सी. आइ. ई. के पुत्र हैं। आप काश्मीरी ब्राह्मण हैं। ई० सन् १९२० के जून मास में भारत सरकार ने आपको राव साहब का खिताब प्रदान किया था। आप पहले जोधपुर में मजिस्ट्रेट थे। ई० सन १९२१ में आप मेवाड़ स्टेट के कोर्ट आफ वार्ड्स के जनरल मेनेजर मुकर्रर हुए थे और सन् १९२२ ई० में आप जाइन्ट मिनिस्टर के पद पर नियुक्त हुए।



# जयपुर राज्य के जागीरदारों का इतिहास

## चोमू

आम्बेर के महाराजा पृथ्वीराज जी के पुत्र का नाम गोपाल जी था। गोपाल जी को नाथा जी नामक पुत्र थे। इन्हीं नाथा जी के वंशज नाथावत कहलाये।

चन्द्रसेन जी के पुत्र महाराज पृथ्वीराज जी ई० सन् १५०३ की ५ वीं फरवरी को आम्बेर की गद्दी पर विराजे। इस समय दिल्ली के तख्त पर सिकन्दर लोदी आसीन था। २५ वर्ष राज्य कर लेने के बाद ई० सन् १५२८ में महाराज पृथ्वीराज जी का स्वर्गवास हो गया। पृथ्वीराज जी को १९ पुत्र थे, जिनमें पूरनमल जी, भीम जी और भारमल जी क्रमशः आम्बेर की गद्दी पर विराजे। इन उन्नीस पुत्रों में से ५ पुत्र तो बिना किसी सन्तान के स्वर्गवासी हो गये; और अन्यों को भिन्न २ स्थानों की जागीरें मिलीं। इनमें से गोपाल जी के हिस्से में सामोद और मोहाना नामक गाँव की जागीरी आई। इस घटना के २० वर्ष बाद अर्थात् ई० सन १५४८ में गोपाल जी जयपुर पंचायत के मुखिया तथा फौज की सब से आगे रहने वाली टुकड़ी के नायक बना दिये गये। इसी समय से आपको दरबार की दाहिनी बाजू पर की प्रथम बैठक पर बैठने का सम्मान प्राप्त हुआ। गोपाल जी को उक्त सम्मान क्यों प्राप्त हुआ इसका वर्णन सरकारी कागज-पत्रों ( Government records ) में इस प्रकार किया गया है—"महाराज पृथ्वीराज जी का स्वर्गवास हो जाने पर उनके ज्येष्ठ पुत्र पूरनमल जी आम्बेर की गद्दी पर विराजे। आपने छः वर्ष राज्य किया। आपकी मृत्यु के समय आपके पुत्र की अनुपस्थिति के कारण आम्बेर की गद्दी आपके छोटे भाई भीम जी को मिली। भीम जी ने दो वर्ष राज्य किया। आपके बाद आपके ज्येष्ठ पुत्र रतनसिंह जी गद्दी पर विराजे, पर अयोग्य होने के कारण पृथ्वीराज जी के पुत्रों द्वारा मार डाले गये। अब आम्बेर की गद्दी पर रतनसिंह जी के छोटे भाई आसकरण जी का हक था, पर करण जी के वहाँ उपस्थित न होने के कारण, पृथ्वीराज जी के पुत्रों में गद्दी के लिये झगड़ा शुरू हुआ। निदान गोपाल जी की मदद से ई० सन् १५४८ में भीम जी ( पृथ्वीराज जी के तृतीय पुत्र ) आम्बेर की गद्दी पर बैठने में सफल हुए और शेष १२ भाइयों ने १२ कोठड़ियाँ स्थापित कीं।

जब आसकरण जी अपनी यात्रा से वापस लौटे तो उन्होंने गद्दी पर भारमल जी को बैठा पाया। तुरन्त उन्होंने बादशाह के पास इस बात की फर्याद की, पर गोपाल जी की

सहायता से भारमल जी ही आम्बेर की गद्दी पर कायम रहे। आसकरण जी को बादशाह ने नरवर देकर समझा दिया। ई० सन् १५३७ में गोपाल जी ने चाटसू के मैदान में शेरशाह पर विजय प्राप्त की। ई० सन् १५६५ में केट के युद्ध क्षेत्र में आपका स्वर्गवास हो गया। आपको ९ पुत्र थे जिनमें ज्येष्ट पुत्र नाथाजी आपके बाद सामोद की गद्दी पर बिराजे।"

**नाथा जी**—सन् १५६६ में नाथाजी सामोद की गद्दी पर बैठे। आपने और महाराज कुमार भगवानदास जी ने सन् १५५१ में अहमदाबाद मुकाम पर मुजफ्फरजंग पर विजय प्राप्त की। आप तीन बार कुँवर मानसिंह जी की याज पर युद्ध में लड़े। आपको ८ पुत्र थे, जिनमें से तीन निःसन्तान थे। सब से बड़े पुत्र मनोहरदास ने हाडौता, दूसरे राम सहाय ने ने मोरिजा, तीसरे केशवदास ने बीयौन, चौथे बिहारीदास ने सामोद और पाँचवें जसवन्त ने मुन्डौटा के ठिकाने प्राप्त किये।

**मनोहरदास जी**—नाथा जी के सबसे बड़े पुत्र मनोहरदास जी चोमू के बीस मील उत्तर पर हाडौता में बसे। आपने महाराजा मानसिंह जी की ओर से बाईस लड़ाईयों में विजय प्राप्त की। आपको चौदह लड़के थे, जिनमें छः तो निःसन्तान स्वर्गवासी हुए। एक का क्या हुआ पता नहीं। शेष छः ने अलग २ जागीरें प्राप्त की और सामोद के साथ २ चोमू को अपना टीका स्वीकार किया; और इसी के द्वारा वे आम्बेर राज्य की नौकरी देने लगे।

**करणसिंह जी**—मनोहरदास जी के सबसे बड़े पुत्र करणसिंह जी ई० सन् १५८४ में गद्दी पर बैठे। आपने कन्दहार के राजा पर विजय प्राप्त की। आप खोरी मुकाम पर महाराजा जयसिंह जी के साथ मेरुओं से लड़े। जम्मू के पहाड़ों पर जगत पाहड़िया से लड़कर आपने उसे अपना कैदी बनाया। मिर्जा राजा जयसिंह जी के समय के दक्षिण की लड़ाईयों में आपने बड़ी सफलता प्राप्त की थी और शिवाजी को हस्तगत करने में भी आपने जयसिंह जी के साथ योग दिया था। आप कांगड़ा के युद्ध में मारे गये।

**सुर्खासिंह जी**—करणसिंह जी के बाद सुर्खासिंह जी गद्दी पर बिराजे। ई० सन् १६९१ में आप महाराजा बिसनसिंह जी के साथ युद्ध पर गये। आपने लड़कर गुवार के किले को जमींदस्त कर दिया। धोलपुर में महाराजा जयसिंह जी की ओर से लड़ते हुए आप जख्मी हुए थे।

**मोहनसिंह जी**—इनके पश्चात मोहनसिंह जी इस ठिकाने के उत्तराधिकारी हुए। आमेर पर बादशाह ने जो सायदुल थाना बैठाया था, वह आपने हटा दिया। आप महाराजा जयसिंह जी के साथ पहाड़गढ़ के खिलाफ लड़े थे और इसके उपलक्ष्य में रनवाल का जिला आपको बतौर पुरस्कार के मिला था।

**जोधसिंह जी**—मोहनसिंह जी के बाद ई० स० १७४४ में जोधसिंह जी गद्दी पर बैठे। सम्वत १८१५ में आपने रणथम्बोर किले पर सेना-सञ्चालन का भार लिया था। आपके सात पुत्र थे। सब से बड़े पुत्र हमीरसिंह जी को सामोद का ठिकाना और रावल की पदवी मिली। दूसरे भाई रामसिंह जी और किसनसिंह जी क्रम से हमीरसिंह के उत्तराधिकार हुए और रतनसिंह जी चोमू की गद्दी पर बैठे। ई० सन् १७६० में काकोड़ मुकाम पर मल्हार राव होल्कर के साथ जयपुर वालों का जो युद्ध हुआ था, उसमें जोधसिंह जी ने बड़ा वीरत्व प्रगट किया था और विजयी हुए थे। आप उसी स्थान पर अपने पुत्र रावल रामसिंह जी के साथ स्वर्गवासी हुए थे। काकोड़ में आपका स्मृति-स्तम्भ अभी तक खड़ा है, और आप देवता की तरह पूजे जाते हैं। यह लड़ाई महाराजा माधोसिंह जी के समय में हुई थी।

**रतनसिंह जी**—ई० सन १७६० में रतन सिंह जी गद्दी पर बैठे। महाराजा माधोसिंह जी के समय में मानवाड़ा में जाटों से लड़ते हुए आप जख्मी हुए। इससे आपकी जागीर में २००० की और वृद्धि हुई। आपको पुत्र न होने से सामोद के रावल मुलतान सिंह जी चोमू की गद्दी पर बैठे। ई० सन १७९४ में आप ने कलम्ब के युद्धक्षेत्र में और ई० सन १७९८ में फतहपुर के युद्ध में विजय प्राप्त की।

**किशनसिंह जी**—रतनसिंह जी के बाद किशनसिंह जी ठिकाने के उत्तराधिकारी हुए। आपने ई० सन १८१४ में चोमू मुकाम पर राजा बहादुर पर विजय प्राप्त की। इसी साल आप ने किशनगढ़ का किला बनाया और वहाँ गाँव बसाया। महाराजा सवाई जयसिंह जी के राज्यकाल में आपको हाथी और सिरोपाव प्रदान कर आपका सम्मान किया गया तथा आप राज्य में प्रबन्ध करने और डकैतियों को रोकने के लिये नियुक्त किये गये।

**लछमनसिंह जी**—किशनसिंह जी के कोई पुत्र न होने से सामोद के रावल बेरीसाल जी के पुत्र ठाकुर लछमन सिंह जी दत्तक लिये गये। ई० सन् १८३६ में महाराजा सवाई रामसिंह जी के राज्यकाल में आप शेखावटी के सहियाड़ परगने को भेजे गये। आपने राव मनोहरसिंह के पुत्र से सहियाड़ का किला छीन कर उसे जयपुर राज्य में वापस मिला दिया। इससे आपको राज्य की ओर से नौबतखाना रखने का उच्च सम्मान प्राप्त हुआ। ई० सन १८३९ में जयपुर राज्यान्तर्गत रामगढ़ में नागों की पल्टन ने बगावत की। ठाकुर लछमन सिंह जी ने तत्कालीन गवर्नर जनरल कर्नल आलवज़ और जयपुर के पोलिटिकल एजन्ट मेजर रास की सहायता से उनके दाँत खट्टे कर उनके घुटने टिका दिये। इसी साल आपने डिग्गी के बगावती खांगरोतों को जयपुर में आने से रोका। ई० सन् १८४१ में आपने

खंडेला के खांगरोत किसनसिंह को कैदी बनाया; और उससे कालख का किला छीन कर वापस उसे राज्य में मिला दिया। ई० सन् १८५५ में आप जयपुर राज्य के प्रधान मंत्री नियुक्त किये गये और आपको राज्य की ओर से हाथी और सिरोपाव मिला। इसके पहले आपने प्रधान सेनापति के कार्य्य भी बड़ी सफलता के साथ किये थे।

**गोविन्दसिंह जी**—गोविन्दसिंह जी अजयराजपुरा के ठाकुर साहब के पुत्र थे। ई० सन् १८६२ में ठाकुर साहेब लछमन सिंह जी का स्वर्गवास हो गया। आपको कोई सन्तान न होने के कारण स्वर्गीय महाराजा रामसिंह जी उक्त गोविन्दसिंह जी को १३ वर्ष की उम्र में आपका उत्तराधिकारी नियुक्त किया। इतनी छोटी सी उम्र में और केवल मामूली शिक्षा के आधार पर इस विशाल जागीरी का बन्दोबस्त रखना गोविन्द सिंह जी के लिये दुसाध्य था। अतएव ठिकाने का कार भार पुराने कामदारों पर छोड़ कर आप विद्याभ्यास में लग गये। बीस वर्ष की अवस्था में ठिकाने का सब कार्य्य आपने अपने हाथों में ले लिया और बड़ी उत्तमता से उसको चलाना शुरू किया। आप कृपालु, न्यायी एवं विचारशील थे। महाराजा रामसिंह जी का स्वर्गवास हो जाने पर आप जयपुर कौंसिल के मेम्बर नियुक्त किये गये थे। मेम्बर की हैसियत से आपने कई अच्छे २ कार्य किये। आपकी कार्य कुशलता पर तत्कालीन गव्हर्नर जनरल बहुत खुश हुए थे। उन्होंने आपके द्वारा राज्य की सेवा के लिये रखे जाने वाले घोड़ों की संख्या में २ की कमी कर दी।

स्वर्गीय सम्राज्ञी की जुबली के समय महाराजा साहब ने आपको बहादुर की पदवी प्रदान करके आपकी सेवाओं की कद्र की।

ई० सन १८८९ में आपको ब्रिटिश गव्हर्नमेन्ट की तरफ से रायबहादुर का खिताब मिला। उस समय राजपूताना के तत्कालीन ए. जी. जी. कर्नल वाल्टर ने जो भाषण दिया था उसमें ठाकुर साहब की कार्य-दक्षता राजभक्ति, असाधारण योग्यता उन्नत भावनाएँ तथा समाज-सुधार सम्बन्धी कार्य्यों की बड़ी ही प्रशंसा की।

जिन सामाजिक दोषों के कारण राजपूत जातियों का अधःपतन हो रहा है उनको हटाने के लिये ठाकुर साहब ने बड़ी तत्परता दिखलाई थी। आपने उस समिति में बड़ा भाग लिया था जिसका उद्देश राजपूतों के उन फजूल खर्चों को हटाना था जो विवाह और मृत्यु के समय किये जाते हैं।

कहने का मतलब यह है कि ठाकुर साहब बड़े उत्तम और उदार विचारों के थे और संसार की प्रगति के साथ गति विधि करना अपना कर्तव्य समझते थे।



श्रीमान् ठाकुर साहिब चोमू (जयपुर)

इन ठाकुर साहब का सन् १९०० की दिसम्बर को स्वर्गवास हो गया। आपके स्वर्गवास का समाचार देते हुए अलाहाबाद के सुप्रसिद्ध एनलो इण्डियन पत्र पायोनियर ने लिखा था कि ठाकुर साहब उच्च-चरित्र और कुलीनता के सर्वोत्कृष्ट प्रतिनिधि थे।

**ठाकुर देवीसिंह जी**—ठाकुर गोविन्दसिंह जी के कोई पुत्र न होने से अजय राजपुरा के स्वर्गीय ठाकुर आनन्दसिंह जी के छोटे पुत्र देवीसिंह जी दत्तक लिये गये। आप ही चोमू के वर्तमान चीफ़ हैं। ई० सन् १८७६ में आपका जन्म हुआ। आपने राजपूत स्कूल जयपुर में अपनी प्रारम्भिक शिक्षा प्राप्त की। इसके बाद ई० सन् १८८५ में आप जयपुर के मेयो कालेज में भेजे गये। यहाँ आपने असाधारण प्रतिभा का परिचय दिया। ई० सन् १८८७ में आपने चतुर्थ कक्षा में अंग्रेजी के लिये "मेवाड़ सिल्वर मेडल" तथा इतिहास गणित में प्रथम पुरस्कार प्राप्त किया। ई० सन १८८७ में सब विषयों में प्रथम रहने के कारण फिर आपको "मेवाड़ सिल्वर मेडल" मिला। इसी साल गणित में बहुत ऊँचे नंबर पाने के कारण आपने प्रथम पुरस्कार भी प्राप्त किया। ई० सन १८९० में अंग्रेजी में विशेषता दिखलाने के उपलक्ष्य में आपने करौली स्वर्णपदक प्राप्त किया। ई० सन १८९२ में सद्वर्तन और विशेष प्रगति के लिये आपको "वाइसराय" स्वर्णपदक मिला। इसी साल मेट्रिक्यूलेशन परीक्षा पास करने के लिये आपको जोधपुर स्वर्णपदक पुरस्कार रूप में प्राप्त हुआ। मतलब यह कि आपने असाधारण योग्यता का परिचय देकर कोई आठ पुरस्कार प्राप्त किये। ई० सन् १८९२ में आप प्रयाग विश्वविद्यालय की एन्ट्रन्स परीक्षा में सफलता के साथ उत्तीर्ण हुए। उस समय आपकी अवस्था १५ वर्ष की थी। इसके बाद आगे आप जयपुर महाराजा कॉलेज में दाखिल हुए। इसी बीच में चोमू के तत्कालीन ठाकुर साहब गोविन्दसिंह जी ने आपको दत्तक लेकर अपना उत्तराधिकारी बनाया। अब आप अपने पूज्य पिता के प्राइवेट सेक्रेटरी का काम करने लगे और शासन कार्य का अच्छा अनुभव प्राप्त कर लिया। एक खानगी अध्यापक रखकर कानून और अंग्रेजी साहित्य का भी अच्छा अनुभव प्राप्त किया। सन् १९०१ में आपकी शिक्षा और बुद्धिमत्ता से प्रसन्न होकर श्रीमान जयपुर नरेश ने आपको कौन्सिल का मेम्बर नियुक्त किया।

ठाकुर साहब बड़े योग्य और स्वतन्त्र प्रकृति के पुरुष हैं। आप अपने पूज्य पिता की तरह उन्नत और उदार भावनाओं के महानुभाव हैं। शिक्षा-प्रचार आदि सत्कार्यों में बड़ी दिलचस्पी लेते हैं और बड़े मिलनसार हैं। राजपूत जाति जिन दुर्गुणों के कारण अधःपतित अवस्था को पहुँच रही है उनसे आप प्रायः बरी हैं। आपके समय में चोमू की अच्छी उन्नति हुई है और जहाँ तक हमें मालूम हुआ है आप काफी प्रजाप्रिय भी हैं।

# सामोद

आमेर के राजाओं में ईश्वरदेव से उन्नीसवें राजा पृथ्वीराज हुए। इन पृथ्वीराज के चतुर्थ पुत्र का नाम गोपाल जी था। इनके बड़े पुत्र का नाम नाथाजी था। इन्हीं से नाथावत शाखा की उत्पत्ति हुई है।

आरम्भ में नाथावतों का अधिकार सामोद में रहा था। पीछे नाथावत चोमू और सामोद दोनों ठिकानों के अधीश्वर हो जाने से चोमू और सामोद की दो शाखाएँ हो गईं।

**सामोदशाखा में**—राजा बिहारी दास हुए। ये बड़े वीर और प्रतिभा-सम्पन्न पुरुष थे। दन्त-कथाओं से प्रतीत होता है कि इन्होंने सम्राट् की आज्ञा से गजनी के बादशाह से सफलतापूर्वक युद्ध किया था और तत्पश्चात ये सामोद के अधीश्वर हुए थे। इन्होंने वि० सं० १६४१ से ५२ तक सामोद में विशाल भवन बनवाये थे और संवत १६६० से ६५ तक रानी वाला बाग लगाया था। सामोद के सरदारों में यही एक ऐसे पुरुष हुए, जिनको बादशाह ने राजा की उपाधि से विभूषित किया और इनकी स्त्री रानी कहलाईं। उन दिनों इनके पास ५२ हाथी और २२ सामन्त थे। इनके सब लोग आज्ञाकारी थे। ये निःसन्तान अवस्था में स्वर्गवासी हुए। अतः इनके भाई रामसहाय जी के पुत्र इनके उत्तराधिकारी बने और रावल कहलाये।

रावल कुशलसिंह ने गौड़ देश पर चढ़ाई करने के समय बड़ा पौरुष दिखाया था, इसलिये यवन सम्राट् ने उनको शौक-संसी भाले-रावल की उपाधि **सवा मन की सांग और सफेद पताका** प्रदान की थी। सांग सामोद के किले में है और सफेद पताका नाथावत सरदारों के पास रहती है। कहा जाता है कि रावल कुशलसिंह ने जयपुर राज्य से निर्वासित होने के दिनों में उदयपुर से कागज की आमेर लूटने का त्योहार बन्द करवाया था।

**कुशलसिंह के पीछे—फते सिंह—सुमेर सिंह—सवाई सिंह-शेर सिंह और इन्द्रसिंह** ये छः रावल और हुए, किन्तु इनका इतिहास अन्धकार में लुप्त हो गया। सिर्फ इतना प्रकट है कि रावल इन्द्रसिंह जब राज्य च्युत हुए तब चोमू के तत्कालीन ठाकुर जोध सिंह जी के ज्येष्ठ पुत्र उनके स्थान पर अभिषिक्त हुए और रावल हमीरसिंह कहलाये। इनका जन्म सं० १९१७ में और विवाह सं० १९३१ में हुआ था। किन्तु यह छोटी उम्र में अपुत्र अवस्था में स्वर्गवासी हो गये और इनके छोटे भाई इनके उत्तराधिकारी हुए।

रावल रामसिंह जी की अवस्था सिर्फ १६ ही वर्ष की थी। कोई छः महीने पहले



श्री० रावजी साहब संग्राम सिंह जी सामोद (जयपुर)

ही इनका विवाह हुआ था। परीणिता के हाथों की मेंहदी मिटी नहीं थी और उनकी प्रजा का प्रेम बढ़ता जा रहा था। किन्तु ऐसे ही अवसर में वे जयपुर के महाराज साहब के अनुरोध से भारत के दुर्भेद्य दुर्ग रणथम्भोर को लेने के लिये सं० १८१६ में अपने पिता जोधसिंह के साथ युद्ध में गये और वहाँ अपनी वीरता का चूडांत परिचय देकर 'ककोड़' के रणक्षेत्र ही में स्वर्गवासी हो गये।

रामसिंह जी की मृत्यु के पश्चात उनके छोटे भाई सामोद के अधिपति हुए। इनके राज्य काल में सामोद का सुचारुरूप से सुधार हुआ। इन्होंने सुल्तानपुर नामक गाँव बसाया जो इस समय सामोद के ठिकाने में सबसे अधिक अच्छा गिना जाता है। 'सुल्तान महल' नाम की विशाल इमारत भी इन्होंने ही बनवाई थी जो दृढ़ता, सुन्दरता और उपयोग के लिये इस समय भी नामी है। इन्होंने 'जाट युद्ध' में विजय प्राप्त की थी। ये टोडाराय सिंह के युद्ध में मारे गये।

**रावल अचिनसिंह**—सुल्तानसिंह के ज्येष्ठ पुत्र थे। पिता का परलोकवास होने पर इन्होंने सामोद का सिंहासन ग्रहण किया। उनके नाम का 'अजीतगढ़' किला सामोद के शिखर पर विद्यमान है और इनकी कीर्ति का स्मरण कराता है। आपकी मृत्यु के पीछे आपके पुत्र रावल बैरीशाल इस ठिकाने के उत्तराधिकारी हुए।

**रावल बैरीशाल**—आपका जैसा नाम था, वैसे ही आप जयपुर राज्य के शत्रुओं के लिये अवश्य ही 'बैरीशाल' थे। आपके जीवनकाल में जयपुर के तत्कालीन मंत्री ने जयपुर नरेश महाराज जयसिंह ( तृतीय ) के जीवन को अकाल ही में अशेष कर दिया था, और राज्य के धनागार से कई लाख के जेवर चुरा लिये थे। इस पर आप तथा आपके भाई कृष्णसिंह दोनों ने जयपुर राज्य की रक्षा के लिये अपने अपूर्व साहस का परिचय दिया था।

आपने अपने बुद्धिबल के प्रभाव से जयपुर राज्य के शासन में अपना हाथ प्रधान रखा था और राजा तथा प्रजा को संतुष्ट रखने के साथ ही आपने राज्य की वृद्धि की थी। उन दिनों मि० ब्लाक नाम के एक सम्माननीय अँगरेज अफसर की जयपुर में हत्या हो गई; किन्तु आपने तत्काल ही हत्यारों का पता लगाया और उन्हें उचित दण्ड दिया। इसके पश्चात आपने जयपुर राज्य पर चढ़े हुए कई लाख रुपये माफ करवाये।

**रावल शिवसिंह**—रावल बैरीशाल जी के पश्चात रावल शिवसिंह जी इस ठिकाने पर अभिषिक्त हुए। आप बड़े वीर, साहसी, क्रियाकुशल और देशभक्त थे। आप जिस बात को हाथ में लेते थे, उसी को सफलतापूर्वक खतम करते थे। आपके आतंक से बड़े २ भी भयभीत हो जाते थे। आपकी अपूर्व प्रतिभा से प्रसन्न होकर भारत सरकार ने

आपको विदेश की यात्रा के लिये बड़े २ अधिकार दिये थे। आपकी लोकसेवा सामोद तथा उसके आस पास के देहातों में आज भी प्रसिद्ध है। आज भी देहातों में 'रावल शिवसिंह सा सरदार फिर नहीं होने का' की ध्वनि सुनाई देती है। आपने "शिवनिवास" नामक एक विशाल उद्यान भी लगवाया था। आप निपुत्र ही स्वर्गवासी हो गये।

**रावल विजयसिंह जी**—आपके पश्चात् आपके छोटे भाई—रावल विजयसिंह जी सामोद के अधिपति हुए। सम्वत् १९३७ में भारत सरकार ने आपको जयपुर के तत्कालीन महाराजा माधवसिंह जी का गार्जियन नियुक्त किया था।

**रावल फतहसिंह जी**—रावल विजयसिंह जी के बाद रावल फतहसिंह जी इस ठिकाने के अधीश्वर हुए। आपने फतहनिवास नामक महल बनवाया। आपने मोरावाले का भी सुधार किया।

**रावल संग्रामसिंह जी**—रावल फतहसिंह जी के बाद आप सामोद के अधीश्वर हुए। आपका जन्म संवत १९५७ में चोमू के अधिपति श्रीमान् देवीसिंह जी बहादुर की प्रथम पत्नी से हुआ था। आपने महाराजा कॉलेज में बी० ए० तक शिक्षा प्राप्त की। खानगी-तौर से आपने कानून तथा शासन सम्बन्धी अध्ययन भी किया। आप बड़े मिलनसार और सौम्यवृत्ति के महानुभाव हैं। विद्या और साहित्य से आपको बड़ा प्रेम है। सम्वत् १९७५ में आपका विवाह उदयपुर राज्य के सुविख्यात सलुम्बर रावजी की पुत्री से हुआ। संवत १९७८ में आपको अपने राज्य के सर्वाधिकार प्राप्त हुए। फिलहाल आप जयपुर कौंसिल के मेम्बर तथा वर्तमान महाराजा के सहगामी हैं।

## सीकर

सीकर के नरेश कछवाहा राजपूत हैं। इस परिवार के प्रमुख सरदार महाराजा जयपुर हैं। कछवाहा राजपूत सूर्यवंशी हैं तथा अयोध्या के महाराजा रामचन्द्र जी के द्वितीय पुत्र कुश की सन्तान हैं। इस परिवार के लोग अयोध्या से रोहतास होते हुए ग्वालियर में आ बसे। इन्होंने राजा दूलयरायजी के समय तक ग्वालियर पर शासन किया। इसके पश्चात दूलयराय जी ने दौसा में निवास किया तथा मीणे लोगों से आमेर फतह करके वर्तमान ढूंढार-रियासत की नींव डाली।

राजा दूलयरायजी से ११वीं पीढ़ी में महाराजा उदयकरण जी पैदा हुए। इन्होंने ई० सन १३६७ से सन १३८८ तक आमेर पर शासन किया। इनके कई पुत्र थे, जिनमें से



श्रीमान् राव राजाजी साहब सीकर ।

ज्येष्ठ पुत्र नरसिंह जी आमेर के अधीश्वर हुए। इनके द्वितीय पुत्र बरसिंह जी से नरूका परिवार की तथा तृतीय पुत्र बालोजी से शेखावत परिवार की उत्पत्ति हुई।

बालोजी को अपने निर्वाहार्थ बरवाड़ा नामक एक ग्राम मिला था। इनके पुत्र का नाम मोकलजी था। मोकलजी को कोई सन्तान न थी, अतएव इन्होंने बरवाड़ा छोड़कर तीर्थयात्रा के लिए प्रयाण कर दिया। ये घूमते २ वृन्दावन में पहुँचे। यहाँ इनकी एक गोस्वामी से भेंट हुई। गोस्वामी ने इन्हें गौएँ चराने का उपदेश दिया और कहा कि गौओं के आशीर्वाद से इनके अवश्य सन्तान पैदा होगी। इन्होंने ऐसा ही किया। एक समय में जंगल में गाएँ चरा रहे थे, तब शेख भूरान नामक एक फकीर उधर आ निकला। एक अप्रसूता बछिया का दुग्ध निकाल कर उसने इन्हें अपनी करामात का परिचय दिया। इन्होंने उसका बड़ा आदर सत्कार किया, जिससे उसने प्रसन्न होकर इनके पुत्र उत्पन्न होने का वरदान दिया। इसके पश्चात् इनके एक पुत्र उत्पन्न हुआ, जिसका नाम फकीर के नाम पर 'शेखाजी' रखा गया।

ई० सन १४५० में शेखाजी गद्दीनशीन हुए। उस समय इनकी आयु १२ वर्ष की थी। इन्होंने आमेर रियासत के साथ अपना सम्पूर्ण सम्बन्ध तोड़ कर अमरसर में अपना अलग राज्य स्थापित किया। ये ई० सन १४८८ में घाटवा के गौड़ राजपूतों के खिलाफ युद्ध में मारे गये। इनके पश्चात इनके पुत्र रायमल जी गद्दी पर बैठे। इन्हें गौड़ राजपूतों ने अपनी लड़की ब्याह में दे दी तथा इनके साथ सन्धि स्थापित कर ली। ई० स० १५३८ में इनका स्वर्गवास हो गया।

रायमलजी के पश्चात् सुजाजी अमरसर राज्य पर गद्दी-नशीन हुए। इन्होंने मुगल सम्राट् हुमायूँ की ओर से शेरशाह का मुकाबला किया। अतएव जब सम्राट् हुमायूँ पदच्युत हो गये, तब शेरशाह ने अमरसर पर भी कब्जा कर लिया। किन्तु बाद में इनके पुत्र लूणकरण जी को अमरसर राज्य वापस मिल गया। लूणकरण जी के कनिष्ठ भ्राता का नाम रायसाल जी था। दोनों भाइयों में आपस में अनबन होने से रायसालजी ने सम्राट् अकबर की फ़ौज में नौकरी कर ली। इन्होंने बहुत से युद्धों में अपने पराक्रम का परिचय दिया, जिसके कारण इन्हें राजा की उपाधि, पाँच हजारी मनसब तथा अनेक परगने प्राप्त हुए। इन्होंने खण्डेला नामक स्थान में अपनी राजधानी स्थापित की। इनके वंशज 'रायसलोत' कहलाते हैं। इनके कई पुत्र थे, जिनमें से गिरधर जी नामक पुत्र खण्डेला में गद्दीनशीन हुए। इनके एक पुत्र का नाम तरमल जी था।

**तरमल जी**—जैसा कि हम ऊपर कह आये हैं, तरमल जी राजा रायसाल जी के

चतुर्थ पुत्र थे। ये ही सीकर के वर्तमान राजपरिवार के मूल-पुरुष थे। ये प्रायः अपने पिता के साथ देहली में रहा करते थे। देहली में इन्हें भी शाहंशाह अकबर की नौकरी का अवसर मिला। इस अवसर पर शाहंशाह ने इन्हें 'राव' की उपाधि तथा कासली परगना प्रदान किया। इस समय इनके पिता राजा रायसाल जी जीवित थे। इनकी सन्तान 'रावजीका' कहलाती है तथा राजा साहब बहादुर सीकर इस शाखा के प्रमुख सरदार हैं।

जिस समय सम्राट अकबर की वृद्धावस्था में तख्तनशीनी के झगड़े खड़े हुए। उस समय तीरमल जी ने सम्राट् का पक्ष लिया। सम्राट् अपने पौत्र खुसरू को शाहंशाह बनाना चाहते थे। किन्तु शाहजादा सलीम तख्त के लिये झगड़ा खड़ा करने को उद्यत था। इस झगड़े में इन्होंने खुसरू का पक्ष लिया। अतएव शाहज़ादा सलीम ने देहली के तख्त पर आसीन होने के पश्चात् इनका कासली परगना जब्त कर लिया। किन्तु कुछ अर्से के बाद उसने यह परगना वापिस लौटा दिया। इनके पश्चात इनकी ४थी पीढ़ी में राव दौलतसिंह जी हुए।

**दौलतसिंह** जी—इन्होंने ई० सन १६८७ में सीकर का किला बनवाना शुरू किया। इसके पश्चात् इन्होंने इस स्थान को अपनी राजधानी बनाया। इनका ई० सन १७२१ में स्वर्गवास हो गया।

**सेवसिंह** जी—राव दौलतसिंह जी की मृत्यु के पश्चात उनके पुत्र सेवसिंह जी गद्दीनशीन हुए। इन्होंने ई० सन १७२४ में सीकर ग्राम बसाया। इनके राज्यारोहण के समय मुगलों की सल्तनत अधोगति की ओर अग्रसर हो रही थी। अतएव इन्होंने यह मौका हाथ से न जाने दिया। ई० सन १७३० में इन्होंने फतहपुर के एक स्वतन्त्र मुसलमान नवाब पर आक्रमण कर फतहपुर को फतह कर लिया। इस पर पराभूत नवाब ने देहली के मुहम्मद शाह बादशाह के पास अपील की। इस समय बादशाह पर आमेर के महाराजा सवाई जयसिंह जी का बड़ा प्रभाव था। वे बादशाह के एक प्रभावशाली सलाहकार थे। अतएव जब यह अपील उनके पास पहुँची तब उन्होंने सम्राट् से कह कर इनका फतहपुर का कब्जा कायम रहने दिया और इस अभिप्राय का एक शाही हुक्म अपने दस्तखत से इनके पास भेज दिया। इस नये कार्य्य से फिर से आमेर तथा सीकर राज-परिवार के बीच नया सम्बन्ध स्थापित हो गया।

इसके पश्चात् इन्होंने रियासत जयपुर की ओर से मराठों के साथ युद्ध किया। इस युद्ध में ये सख्त जख्मी हुए, जिससे इनका देहावसान हो गया।

**चाँदसिंह** जी—राव सेवसिंह जी की के पश्चात उनके पुत्र राव चाँदसिंह जी गद्दी

पर बैठे। इन्होंने भी जयपुर राज्य की ओर से महाराजा होलकर से चारवसु में युद्ध किया। ई० सन् १७६३ में इनका स्वर्गवास हो गया।

**देवीसिंह जी**—चँदसिंह जी के पश्चात् राव देवीसिंह जी इस राज्य पर गद्दीनशीन हुए। इनके काका का नाम ठा० बुद्धिसिंह जी था, जो जयपुर राज्य की ओर से भरतपुर के जवाहर मल जाट का मुकाबला करते हुए काम आये थे।

इनके शासन में सम्राट् शाह आलम ने शेखावटी सरदारों को अधीन करने के लिये अपने कमांडर मुरतजा अली को भेजा। इसने राव देवीसिंह जी के साथ युद्ध किया किन्तु इन्होंने अन्य शेखावटी सरदारों तथा जयपुर की फौज की सहायता से उसे भगा दिया। इसके पश्चात् इन्होंने कई ग्राम जीत कर अपनी रियासत को विस्तृत किया। ई० सन् १७८४ में इन्होंने सीकर से ६ मील दक्षिण की ओर देवगढ़ का किला तथा १३ मील पूर्व की ओर रघुनाथ गढ़ का किला बनवाया। सीकर और फतहपुर में भी इन्होंने बहुत सी इमारतें बनवाईं। ई० सन १७९३ में इन्होंने सीकर से उत्तर की ओर ४६ मील की दूरी पर रामगढ़ शहर बसाया।

ई० सन् १७९५ में इनकी मृत्यु हो गयी और इनके नाबालिग पुत्र राव राजा लछमनसिंह जी सिंहासन पर बैठे।

**लछमन सिंह जी**—इनकी नाबालिगी में इस राज्य के अधीनस्थ बलारों के ठाकुर ने एक फ्रेंच ऑफिसर जॉर्ज टॉमस को नौकर रख कर फतहपुर पर आक्रमण किया। इसपर धाभाई सूरजमल जी की अधीनता में इस राज्य की सेना उसका सामना करने को खड़ी हुई। जयपुर दरबार ने भी कुछ सेना चोमू के ठाकुर साहब रणजीतसिंह जी की अधीनता में भेजी जिससे जॉर्ज टामस पराजित होकर भाग गया। इसके पश्चात् ई० सन् १८०४ में इस राज्य का ईस्ट-इन्डिया कम्पनी के साथ सम्बन्ध स्थापित हो गया और उक्त कम्पनी की ओर से लॉर्ड लेक ने अपने खत, तारीख ११ जनवरी सन् १८०४ द्वारा इनके तमाम अधिकार एवं किले पहले के समान ही कायम रखे।

ये बड़े दानी थे। इन्होंने अनेक ग्राम दान और बख्शीश में प्रदान कर दिये थे। इनके समय में शेखावटी सरदारों का फौजीबल भी बड़ा जबरदस्त था। इन्होंने ई० सन् १८०५ तथा १८०९ में सीकर से १८ मील उत्तर की ओर लछमनगढ़ शहर बसाया तथा वहीं एक किला बनवाया। इसके पश्चात् इन्होंने ई० सन् १८१२ में खण्डेला विजय किया। ई० सन् १८१३ में इन्होंने जयपुर को पिंडारियों के आक्रमण से बचाया। इस वीरता के उपलक्ष्य में इन्हें 'रावराजा' की उपाधि प्राप्त हुई तथा जयपुर राज्य ने इनका खण्डेला का आधिपत्य

स्वीकृत किया। इसके पश्चात् ई० सन् १८२८ में इन्होंने खण्डेला जयपुर के तत्कालीन नाबालिग महाराजा सवाई जयसिंह जी को नज़र कर दिया। यह परगना जयपुर रियासत ने दस वर्ष तक अपने अधीन रख कर बाद में इसी राज्य को वापस दे दिया। ई० सन् १८३३ में इनका स्वर्गवास हो गया।

**राम परताब सिंह जी**—जिस समय राव राजा लछमनसिंह जी स्वर्ग को सिधारे, उस समय आपकी उम्र ५ वर्ष की थी। यद्यपि आप राज्याभिषेक के समय अल्पवयस्क थे, किन्तु आप की तालीम आदि बड़ी अच्छी तरह से हुई थी जिस से थोड़े ही वर्षों में आपने शासन-सूत्र सँभालने की योग्यता प्राप्त कर ली। आपकी नाबालिगी में राज्य के कुछ जागीरदारों ने बलवा खड़ा करने का प्रयत्न किया था। अतएव शासन की बागडोर अपने हाथ में लेते ही आपने उनका दमन करना शुरू कर दिया। उनको पूर्ण रूप से अपने अधीन कर आपने अपनी प्रजा के हितार्थ शासन-प्रणाली में अनेक सुधार किये। ई० स० १८५० में आपका देहान्त हो गया। इस समय यह राज्य उन्नत दशा में था।

**मेरू सिंह जी**—रामप्रतापसिंहजी के स्वर्गवासी होने पर उनके कनिष्ठ भ्राता रावराजा मेरूसिंह जी इस राज्य की गद्दी पर बैठे। इन्होंने ई० स० १८५७ के सिपाही-विद्रोह के समय भारत सरकार की बड़ी सहायता की, जिसके उपलक्ष्य में इन्हें तलवार, खिल्लत आदि अनेक सम्मान प्राप्त हुए। इनका ई० स० १८६५ में देहावसान हो गया। इनको कोई पुत्र न था अतएव माधोसिंह जी दत्तक-विधान द्वारा इनके स्थान पर गद्दीनशीन हुए।

**माधो सिंह जी**—आप जिस समय इस राज्य की गद्दी पर अभिषिक्त हुए, उस समय आपकी उम्र ५ वर्ष की थी। अतएव आपकी नाबालिगी में चौमू के ठाकुर साहब माधोसिंहजी ने शासन-कार्य सँभाला। बाद में बालिग होने पर आपने शासन की बागडोर अपने हाथों में ली। जयपुर के स्वर्गीय महाराजा जयसिंहजी आपसे बड़े प्रसन्न थे। इन्होंने आपको एक पँचरंगी झंडा प्रदान किया था। आप उनके साथ २ देहली दरबार में भी सम्मिलित हुए थे।

इस समय आपको महारानी विक्टोरिया की ओर से कैसरे-हिन्द का खिताब प्राप्त हुआ था। ई० स० १८८९ में आपको स्वर्गीय महाराजा श्री सवाई माधोसिंहजी ने 'बहादुर' की उपाधि प्रदान की। इसके पश्चात् आप ई० स० १९०२ में महाराजा माधोसिंहजी के साथ २ सम्राट् सप्तम एडवर्ड के राज्याभिषेक में सम्मिलित होने के लिये विलायत पधारे तथा वहाँ से लौट कर

ई० स० १९०३ के देहली दरबार में सम्मिलित हुए। ई० स० १९११ में शाहनशाह पञ्चम जॉर्ज के राज्यारोहण दरबार के समय भी आप देहली पधारे थे।

आप बड़े लोकप्रिय नरेश थे। आपकी दयालुता एवं दानशूरता बड़ी प्रसिद्ध थी। आपको शिल्पकला से बड़ा प्रेम था। आपने सीकर में अनेक बड़ी २ एवं सुन्दर इमारतें बनवाईं। प्रजा के आराम एवं सुभीते के लिये आपने स्थान २ पर सड़कें बनवाईं तथा सीकर में एक इलेक्ट्रिक पॉवर हाउस, अस्पताल और स्कूल आदि स्थापित किये। आपने भारत सरकार और जयपुर दरबार के साथ भी अपना सम्बन्ध अच्छा कायम रखा। ई० स० १८९९ में आपने अपने सवार ट्रान्सवाल और सोमालीलेंड में लड़ने के लिये भेजे। विगत यूरोपीय महासमर के शुरू होते ही आपने भारत सरकार को अनेक प्रकार से सहायता दी तथा अपने राज्य के कई नव-सैनिक भेजे। इसके अतिरिक्त आपने बहुत से ऊँट, घोड़े आदि भी युद्ध में भेजे। इन सब सहायताओं के उपलक्ष्य में आपको युद्ध खतम होने पर भारत सरकार की ओर से सम्मान-स्वरूप एक तलवार प्राप्त हुई जो ऑनरेबल हॉलेंड साहब राजपूताना के ए० जी० जी० ने सीकर में दरबार करके आपको प्रदान की। इसके कुछ दिनों पश्चात् अर्थात् ई० स० १९२२ को १ जनवरी को आप के सी० आइ० ई० की उपाधि से विभूषित हुए।

ई० स० १९२२ की २७ वीं जून को आपका स्वर्गवास हो गया।

**रावराजा कल्याण सिंह जी**—राव राजा लछमनसिंह जी की मृत्यु के पश्चात् रावराजा कल्याणसिंह जी साहब इस राज्य की गद्दी पर विराजे। आपही सीकर के वर्तमान नरेश हैं। आपके दो पुत्र हैं। ज्येष्ठ कुमार की आयु इस समय लगभग ५ वर्ष की है तथा कनिष्ठ कुमार का लगभग ४-६ मास पहले जन्म हुआ है।

## बगरू

बगरू के राजा साहब का नाम ठाकुर जसवन्तसिंह जी हैं। आप जयपुर राज्य के प्रमुख सरदार हैं। दरबार में महाराजा साहब के बांई ओर की पहली बैठक पर आप बिराजते हैं। जब कभी महाराजा साहब जयपुर से बाहर तशरीफ ले जाते हैं तो आप वंश परंपरागत हक के अनुसार महलों तथा नगर की देख-रेख करते हैं तथा उनकी अनुपस्थिति में राजकीय उत्सव आप ही की निगरानी में होते हैं। ठाकुर साहब जयपुर के प्रसिद्ध महाराजा पृथ्वीराज के १२ वंशजों में से एक की सन्तान हैं। आपके वंश में 'आदि राजा' का पुश्तैनी खिताब चला आता है। आपके पूर्व-पुरुषों को मुगल सम्राटों की ओर से खिलतें प्राप्त हुई

थीं। उस समय आपके पूर्वज मुगलों को फौजी सहायता देते थे। हरोट के मामले में मेजर लोहलों तथा मि० ऑक्टरलोनी को भी उन्होंने बड़ी सहायता दी थी।

ठाकुर जसवन्तसिंह जी के पितामह का नाम ठाकुर सावन्तसिंह जी था। ये तत्कालीन जयपुर कौंसिल के मेम्बर थे। ई० सन १८५७ के सिपाही-विद्रोह के समय इन्होंने बड़ी उत्तम व्यवस्था की थी। इसके पश्चात महाराजा रामसिंह जी की मृत्यु के बाद भी इन्होंने राज्य के सारे विभागों में शान्ति कायम रखने में बड़ी कार्य्य-दक्षता दिखाई थी। इन सेवाओं के लिये भारत सरकार ने आपकी हार्दिक प्रशंसा की थी। अफगान युद्ध में तथा चित्राल के आक्रमण में आपने भारत सरकार को बहुत सहायता पहुँचाई। फेमिन रिलीफ फण्ड में भी आपने अच्छी रकम एकत्रित की। आपके पुत्र का नाम कुंअर पृथ्वीसिंह था, जिनका जन्म ई० सन १८६४ में हुआ था। कुँअर पृथ्वीसिंह अजमेर के मेयो कॉलेज के एक प्रतिभाशाली विद्यार्थी थे। इन्हें विद्यार्थी-जीवन में एक सोने का मेडल तथा कई पारितोषिक मिले थे। कॉलेज छोड़ने पर ए० जी० जी० साहब ने इन्हें अपने अटेची के पद पर नियुक्त करना चाहा। किन्तु जयपुर के महाराजा साहब इन्हें अपने राज्य से अलग न रखना चाहते थे।

अतएव उन्होंने इन्हें सिविल जज के पद पर नियुक्त कर दिया। इसके थोड़े ही दिन पश्चात् केवल २० वर्ष की आयु में इनका देहान्त हो गया !!!

ई० सन् १९०६ में ठाकुर सावंतसिंह जी का स्वर्गवास हो गया। अतएव वर्तमान ठाकुर साहब जसवंतसिंह जी शासन-कार्य देखने लगे। आपने अजमेर के मेयो कॉलेज में विद्याध्ययन किया है। सारे जयपुर राज्य में आप उत्साही एवं बुद्धिमान सरदार गिने जाते हैं। आपको दो पुत्र हैं जिनके नाम कुँवर करणसिंह और भीमसिंह हैं। गत यूरोपीय महासमर के समय आपने युद्ध-कर्ज तथा अन्य फंडों में अच्छी सहायता दी थी।

## खण्डेला

राजस्थान में खण्डेला एक प्रसिद्ध ठिकाना है। इसके शासक राजपूतों की शेखावत शाखा के हैं, जो कि रजवाड़ों में अपने पौरुष तथा बुद्धिमत्ता के लिये विख्यात हैं। शेखावत परिवार की उत्पत्ति अम्बर के महाराजा उदयकरण जी के प्रपौत्र शेखाजी से हुई है। इन शेखाजी के द्वितीय पुत्र का नाम रायसाल जी था। ये मुगल सम्राट अकबर की सेना के साथ २ अफगानों के खिलाफ युद्ध में लड़े थे। इस युद्ध में इन्होंने एक प्रसिद्ध अफगान सरदार को मार कर लड़ाई का रुख एकदम पलट दिया था। इस वीरता के कारण इनका सम्राट् के साथ परिचय हो गया। सम्राट अकबर इनपर बड़ा प्रसन्न हुआ। उसने इन्हें 'राय साल जी दरबारी'

की उपाधि प्रदान की और रेवासा और कसौली नामक दो तहसीलें जागीर में दीं। राव सालजी पंच हजारी मनसबदार थे। कोहिस्तान के अफगानों के खिलाफ भी ये महाराजा मानसिंह के साथ २ लड़े थे।

जिस समय रायसाल जी की मृत्यु हुई उस समय उनकी जागीर सुव्यवस्थित थी। मृत्यु से पहले उन्होंने उसे अपने सातों पुत्रों में निम्न प्रकार विभाजित कर दिया:—

(१) गिरधर जी—खेडला और रेवासो परगने।

(२) लाडखान जी—लाखरियावास।

(३) भोजराज जी—उदयपुर। (खेतड़ी के राजा साहब इसी शाखा के हैं)

(४) तिरमलरावजी—कसूली तथा अन्य ८४ ग्राम। (सीकर के वर्तमान शासक रावराजा जी इन्हीं तिरमलराव जी के वंश के हैं)

(५) परशुराम जी—बाई।

(६) हरराम जी—मूँदड़ी।

(७) ताजखान जी—कोई निर्दिष्ट स्थान नहीं दिया गया।

गिरिधरजी अपने पिता की भाँति शक्तिशाली एवं उत्साही सरदार थे। अपने साहसपूर्ण कार्य्य के उपलक्ष्य में इन्हें सम्राट की ओर से 'राजा' की उपाधि मिली थी। इनकी मृत्यु के पश्चात इनके पुत्र द्वारकादास जी खण्डेला की गद्दी पर बैठे। इनके साहस के विषय में हम यहाँ एक आश्चर्यजनक घटना का वर्णन कर देना उचित समझते हैं। कहा जाता है कि एक समय मुगल सम्राट ने एक सिंह को पिंजरे में बन्द कर रखा। इसके पश्चात् उसने इनसे कहा कि "यदि तुम नरसिंह जी के भक्त हो तो इस सिंह का सामना करो।" द्वारकादास जी की नरसिंहजी में अटल श्रद्धा थी। अतएव स्नान कर हाथ में पूजा आदि की सामग्री ले वे अकेले उस भयानक पशु के पास चले गये। उस समय उन्हें निःशङ्क देख कर सम्राट् तथा अन्य दरबारियों को बड़ा आश्चर्य हुआ। किन्तु ये निर्भीकतापूर्व्वक आगे बढ़ गये। उस वनराज के पास पहुँच कर उन्होंने उसके मस्तक पर तिलक लगा गले में माला पहना दी। इसके पश्चात् ये उनके कराल पञ्जों में मस्तक नँवा कर शान्तिपूर्व्वक परमेश्वर की आराधना करने लगे। इस समय दर्शकों ने जो अद्भुत दृश्य देखा उससे वे भौंचक्के से रह गये। उन्होंने देखा कि वह भीषण हिंसक-पशु धीरे २ इनके मुख मण्डल पर अपनी जिव्हा घुमाने लगा। उसने अपना हिंस्र भाव तनिक भी प्रकट न होने दिया। इसके पश्चात ये सुखपूर्व्वक वापस लौट आये। इस समय सम्राट् ने इनसे कुछ माँगने को कहा। इस पर इन्होंने कहा—"मुझे कुछ

नहीं चाहिये, लेकिन हाँ, इतना अवश्य मैं आप से अनुरोध करूँगा कि आप मेरी भाँति किसी दूसरे पुरुष के प्राण सङ्कट में न डालें।" इसके कई वर्ष बीत जाने पर सम्राट् ने इन्हें इनके परम मित्र खानजहाँ लोधी को मार डालने की आज्ञा दी। इस समय आपने अपने शुद्ध व्यवहार का जो परिचय दिया, वह बहुत थोड़े सरदारों में देखने को मिलता है। आपने इस आदेश की सूचना तुरन्त अपने मित्र को कर दी तथा उससे कह दिया कि या तो वह सम्राट् की अधीनता स्वीकार कर ले, अथवा वहाँ से कोई दूसरे स्थान को चल दे। जब वह दोनों में से एक भी बात पूरी करने पर उतारू न हुआ, तो इन्होंने निश्चित समय पर उसके प्राण हरण कर लिये तथा खुद भी उसी स्थान पर स्वहस्तों से अपने प्राण विसर्जन कर गये।

द्वारकादास जी की मृत्यु के पश्चात् उनके पुत्र बरसिंहदेव जी खण्डेला पर शासन करने लगे। ये सम्राट् के साथ दक्षिण के युद्धों में लड़ते हुए काम आये। इनके पश्चात् बहादुर सिंह जी गद्दी पर बैठे। इनके तीन पुत्र थे—केशरीसिंह जी, फतहसिंह जी और उदयसिंह जी। अतएव इनकी मृत्यु के पश्चात् केसरीसिंह जी सारे राज्य के मालिक बने। किन्तु इनके विरुद्ध फतहसिंह जी ने बलवे का झण्डा खड़ा किया। इस बलवे में फतहसिंह जी मारे गये। बाद में केसरीसिंह जी एक आक्रमण में काम आये। इनको उस समय कोई सन्तान न थी। अतएव इनके कनिष्ठ भ्राता तथा प्रवीन-पुत्र उदयसिंहजी की राजगद्दी पर बैठे। इसके कुछ ही दिनों पश्चात् स्वर्गीय फतहसिंह जी की विधवा रानी को एक पुत्र उत्पन्न हुआ। खंडेला ज्यूनियर राजाओं की उत्पत्ति इसी बालक से हुई है।

उदयसिंह जी के पश्चात् खंडेला में सवाई सिंहजी, वृन्दावनसिंह जी, किशनसिंहजी, खुशालसिंह जी, फतहसिंह जी तथा हमीरसिंह जी नामक राजा हुए।

इस ठिकाने के वर्तमान राजा साहब का नाम राजा हमीरसिंहजी है। इक्कीस वर्ष की आयु में आप इस स्थान की गद्दी पर बैठे। ई० स० १९०८ में आप जयपुर राज्य की कौंसिल के मेम्बर बने। इस पद पर आपने बड़ी योग्यतापूर्वक कार्य्य किया जिससे महाराजा साहब अत्यन्त सन्तुष्ट रहे। इस पर आपने लगातार ११ वर्षों तक कार्य्य किया।

विगत महासमर के समय आपने ऊँटों की खरीद में भारत सरकार के अधिकारियों को बड़ी सहायता दी। इसके अतिरिक्त आपने युद्ध-कर्ज में १५०००) रुपये प्रदान किये।

इस ठिकाने का शासनभार ग्रहण कर आपने इसमें बहुत कुछ सुधार किया है। आपने भैरपुरा नामक एक 'बाँध' बँधवाया तथा उसीके समीप एक सुन्दर शिवालय बनवाया है।

खण्डेला में आपने एक चिकित्सालय तथा गौशाला खोल रखी है। आप एक ऐंग्लो वरना-क्यूलर मिडिल स्कूल भी शीघ्र ही उद्घाटित करने का विचार कर रहे हैं।

## डिग्गी

कछवाहा राजपूतों की खांगरोत शाखा के अधीनस्थ डिग्गी एक प्रथम श्रेणी का ठिकाना है। यह जयपुर से ४० मील दक्षिण की ओर है। इसमें ४० ग्राम हैं, जिनकी आय १ लाख रुपयों के लगभग तथा जनसंख्या ५००० है। इसी ठिकाने के अन्तर्गत कल्याण जी का सुप्रसिद्ध देवालय है, जहाँ पर प्रतिवर्ष हजारों यात्री आते हैं।

अम्बर-राज्य के १९वें महाराजा पृथ्वीराज के आठवें पुत्र का नाम जयमल था। इन्हें साई-वार और आसलपुर नामक दो ग्राम जागीर में मिले थे। इन ग्रामों की आय बहुत थोड़ी थी, जिससे जयमल जी सुचारुरूप से निर्वाह न कर सकते थे। इसलिये इन्होंने ये गाँव चारण और भाट लोगों को दे दिए तथा स्वयं मुगल सम्राट् हुमायूँ के दरबार में हाजिर हो गये। कुछ ही दिनों में इन्होंने सम्राट् की कृपा प्राप्त कर ली जिससे इन्हें शाहंशाह के अन्तःपुर में बड़ी नौकरी मिल गई। इसके अतिरिक्त इनको ज़मीन भी प्राप्त हुई। जयमल जी के पाँच पुत्र थे, जिनमें सबसे बड़े का का नाम खंगार जी था। ये ही खंगार जी इस ठिकाने के जनक-सरदार समझे जाते हैं। इनकी प्रशंसाई सेवाओं से प्रसन्न होकर सम्राट् अकबर ने इन्हें 'नारायना' ग्राम जागीर में प्रदान किया था। इनके १८ पुत्र थे। इनकी मृत्यु के पश्चात् उनके अष्टम पुत्र भाकर जी अपने पिता की जगह स्थानापन्न हुए। भाकर जी के पुत्र का नाम द्वारकादास जी था। ये भी तिलोना के ठाकुर थे। इनके पौत्र हरिसिंह ने सम्वत् १७२५ में तिलोना छोड़ दिया। इसके पश्चात् कुछ बलवाइयों को दमन कर हरिसिंह जी लम्बा नामक स्थान में निवास करने लगे। कुछ ही दिनों बाद इन्होंने दुर्गादास नामक प्रसिद्ध लुटेरे को कैद कर लिया। इससे मालपुरा के लोगों को बड़ी शान्ति मिली और मुगल सम्राट् ने इन्हें मालपुरा के भूमिया का हक प्रदान कर दिया। इन्होंने लम्बा में एक किला बनवाया। ये कुछ समय तक अजमेर के सूबेदार भी रहे थे तथा जयपुर के महाराजा रामसिंह के साथ काबुल के युद्ध में सम्मिलित हुए थे।

डिग्गी पहले नारुका लोगों के हाथों में थी। इसे भी हरिसिंह जी ने अपने हस्तगत कर लिया। सम्वत् १७६५ में इन्हें जयपुर के महाराजा विशनसिंह जी ने मेवाड़ अपने कब्जे में करने के लिये भेजा। वहाँ से ये सफलीभूत होकर वापस लौटे। किन्तु मार्ग में मथुरा के पास जवाहरगढ़ी में इन्हें किसी ने गोली से मार डाला। इनके ज्येष्ठ पुत्र गजसिंह भी जयपुर की

ओर लड़ते हुए काम आये तथा गजसिंह के पुत्र पृथ्वीसिंह भी कानीखोह के पास वीरगति को प्राप्त हुए। कहते हैं कि इनका मस्तक धड़ से अलग हो जाने पर भी ये बड़ी देर तक लड़ते रहे। हरिसिंह जी की मृत्यु के पश्चात् उनके कनिष्ठ पुत्र अमरसिंह जी उनकी सम्पत्ति के उत्तराधिकारी हुए। इनके कोई पुत्र न था। अतएव इन्होंने हरिसिंह जी के भ्राता विजयसिंह जी के पुत्र को दत्तक ग्रहण किया। इसका नाम कल्याणसिंह था। इनकी नाबालिगी में जयपुर राज्य ने इनसे लम्बा नामक स्थान ले लिया। जब ये बालिग हुए तो 'लम्बा' के चले जाने से इन्हें अत्यन्त रंज हुआ। इन्होंने तुरन्त ही जयपुर छोड़कर मेवाड़ के महाराणा की नौकरी स्वीकार कर ली। महाराणा ने इन्हें अच्छी जागीर देकर सम्मानित किया, किन्तु इसके पश्चात् इन्हें जयपुर महाराजा ने वापस बुला लिया तथा लम्बा और डिग्गी दोनों स्थान वापस प्रदान कर दिये।

कल्याणसिंह जी के पौत्र का नाम करणसिंह था। इन्हें कँवारपाड़ा नामक ग्राम जागीर में मिला। इसके पश्चात् ये मुसाहिब के स्थान पर नियुक्त हुए। इनके पश्चात् मेघसिंह जी इस ठिकाने के स्वामी हुए। इनके समय में लम्बा ठिकाना जयपुर राज्य ने ले लिया तथा इसके बदले में इन्हें अन्य ग्राम जागीर में दे दिये। सम्वत् १८६२ में ये जयपुर राज्य के दीवान के पद पर नियुक्त हुए। इसके पश्चात् महाराजा जसवन्तसिंह जी की नाबालिगी में ये रिजेंट के पद पर नियुक्त हुए। इन्होंने शासन-कार्य्य बड़ी दक्षतापूर्वक सँभाला। इनके पश्चात् इनके पुत्र भीमसिंह जी भी मुसाहिब बनाये गये।

भीमसिंह जी के ज्येष्ठ पुत्र का नाम प्रतापसिंह था। ये जयपुर की कौंसिल में रेव्हेन्यू मेम्बर थे। इन्होंने अपने ठिकाने का उत्तम प्रबन्ध किया। इनके पश्चात् इनके दत्तक-पुत्र ठाकुर देवीसिंह जी इस ठिकाने के स्वामी बने। ये भी जयपुर कौंसिल के रेव्हेन्यू पद पर कार्य्य करते रहे। इनके पश्चात् ठाकुर अमरसिंह जी ने भी इसी पद को सुशोभित किया। इनका युवावस्था ही में देहान्त हो गया। इनके पश्चात् लम्बा के ठाकुर साहब भैरोंसिंह जी के पुत्र संग्रामसिंह जी इस जागीर के स्वामी बने। पूर्व-पुरुषों की भाँति आप भी अपने जयपुर राज्य की कौंसिल के रेव्हेन्यू मेम्बर के पद पर नियुक्त हुए। आपके शासन में ठिकाने की हालत अच्छी है। आपको दरबार में महाराजा साहब के बायीं ओर के प्रथम आसन पर बैठने का वंश-परंपरागत सम्मान है।

विगत यूरोपीय महासमर में आपने अच्छी सहायता प्रदान की थी।

## झिलाई

झिलाई के ठाकुर साहब राजपूतों की कछवाहा शाखा के हैं। कछवाहा शाखा की उत्पत्ति अयोध्या के सुप्रसिद्ध महाराजा रामचन्द्र के द्वितीय पुत्र से बताई जाती है। झलाई के वर्तमान ठाकुर साहब श्रीगोवर्धनसिंह जी अम्बर के सुविख्यात् महाराजा मानसिंह की १५ वीं पीढ़ी में हैं। इस ठिकाने का पूर्व इतिहास बड़ा सुन्दर है। यह ठिकाना सदैव ही जयपुर राज्य का मददगार रहा है। जयपुर और भारत साम्राज्य के बीच ई० सन १८१८ की सुलह हो जाने के समय से यह भारत साम्राज्य के प्रति बड़ी राजभक्ति रखता आया है। मानसिंहोत रजवातों में इस ठिकाने का स्थान जयपुर महाराजा से दूसरे नम्बर का है। इस ठिकाने का जयपुर राजघराने से घनिष्ठ सम्बन्ध है। जब कभी जयपुर की राज-गद्दी पर दत्तक ग्रहण करने का अवसर आता है तो इसी ठिकाने में से दत्तक ग्रहण किया जाता है। सुप्रसिद्ध इतिहास-लेखक कर्नल टॉड अपने इतिहास में लिखते हैं कि-"जयपुर के समस्त रजवातों में झलाई का घराना प्रमुख है और जयपुर राजघराने में उत्तराधिकारी के अभाव में इसी ठिकाने का लड़का राज-गद्दी पाने का अधिकारी होता है। गद्दीनशीनी के दरबारों में भी इस घराने के ठाकुर साहब महाराज-कुमार के पास आसन पर बैठते हैं और समस्त रजवात इन्हें 'महाराज श्री' के नाम से सम्बोधित करते हैं।

इस स्थान के वर्तमान ठाकुर साहब का नाम गोवर्धनसिंह जी है। आपको वंश परंपरागत अनेक उच्च सम्मान प्राप्त हैं। आप जयपुर राज्य को किसी प्रकार का कर नहीं देते और न आपको नौकरी ही देना पड़ती है। आप इस ठिकाने पर दत्तक आये हैं। झलाई के स्वर्गीय ठाकुर साहब का नाम श्री विजयसिंह जी था, जिनका ई० सन् १९०७ में स्वर्गवास हो गया। इस स्थान के उत्तराधिकारी होने के पूर्व वर्तमान ठाकुर साहब बीकानेर के महाराजा साहब की नौकरी में थे। आपको शिकार का बड़ा शौक है। आपका विवाह बीकानेर राज-परिवार की एक कन्या के साथ हुआ है। आपके तीन कन्याएँ हैं, जिनमें से ज्येष्ठ कन्या का विवाह निमराना के राजकुमार के साथ हुआ है।

झलाई ठिकाना जयपुर से ४५ मील दक्षिण की ओर बसा हुआ है।

## करणसर

करणसर के जागीरदार ठाकुर बहादुरसिंह जी रानावत हैं। आप जयपुर राज्य की सेना के बक्षी-फौज अर्थात् कमांडर-इन-चीफ हैं। आपका जन्म सम्वत् १९१४ में हुआ था। आप हिन्दी भाषा से साधारणतया परिचित हैं। किन्तु निशाना मारने, शस्त्रास्त्र प्रयोग तथा

घोड़े की सवारी में आप कुशल हैं। आपने जयपुर राज्य की पुलिस के जनरल सुपरिटेन्डेन्ट के पद पर कई दिनों तक काम किया। आप मुन्तजिम शेरखाना तथा मुन्तजिम आबादी के पदों पर भी कई दिनों तक रहे। आपकी अद्भुत कार्य-दक्षता एवं बुद्धिमत्ता से जयपुर राज्य में दुष्कर्म होना बहुत कम हो गया। दुष्ट लोग तो आपका नाम सुनकर अब तक घबराते हैं। आपके अविश्रान्त परिश्रम से कई पेंचीले मामलों का निबटारा हो गया। आप जयपुर राज्य के एक ताज़िमी सरदार हैं। जयपुर में आपकी ३२०००) वार्षिक आय की भूसम्पत्ति है तथा अलवर राज्य में भी ६००० रुपयों की आय की भूसम्पत्ति है। राज्य में आपका बड़ा सम्मान है। आपकी दयालुता एवं बुद्धिमत्ता से महाराजा तथा प्रजा सब आपकी इज़्ज़त करते हैं। आप सब प्रजा-हितकारी कार्यों में दिलचस्पी रखते हैं तथा समय २ पर कई उपयोगी संस्थाओं को आर्थिक सहायता देते हैं।

विगत यूरोपीय समर के समय आपने युद्ध-कर्ज़ तथा अन्य फंडों में अच्छी सहायता दी थी। आप 'रिक्रूटिंग कमिटी' के भी मुख्य सदस्य रहे थे।

आपके परिवार के पूर्व पुरुष मेवाड़ राज्य में रहते थे और रावत शक्तसिंह जी के द्वितीय पुत्र उदयसिंह जी रावत इस ओर आये थे। इन्होंने महाराजा सवाई माधोसिंह को जयपुर की राजगद्दी प्राप्त करने में सहायता पहुँचाई थी और इसी सहायता के उपलक्ष्य में इन्हें लम्बा ग्राम का पट्टा, ताज़ीम तथा मुरातब आदि सम्मान भी प्राप्त हुए थे।

वर्तमान ठाकुर साहब बहादुरसिंह जी के पुत्र का नाम कुँवर किशोरसिंह हैं। ये बड़े सुशिक्षित एवं बुद्धिमान् युवक हैं तथा एक योग्य पिता के सुयोग्य पुत्र हैं।

**ठाकुर भोजराज सिंह जी**—आप राठौर राजपूतों की चाँपावत शाखा के हैं। जयपुर के भूतपूर्व महाराजा श्रीरामसिंहजी के शासन में पालवा के ठाकुर साहब जीवराजसिंह जी जयपुर पधारे थे। उस समय महाराजा साहब ने इनके प्रति बड़ी सहृदयता प्रकट की। इनके चार पुत्र थे, जिनमें से ज्येष्ठ पुत्र अभयसिंह जी अपने पिता की सम्पत्ति के उत्तराधिकारी हुए तथा दूसरे तीनों पुत्र-शम्भूसिंह जी, जोरावरसिंह जी और फतहसिंह जी जयपुर महाराजा साहब के पास आये। महाराजा साहब ने उनके प्रति बड़ी सहानुभूति प्रदर्शित कर उन्हें अपने यहाँ नौकर रख लिया। ये तीनों अपनी कर्तव्यदक्षता के कारण ऊँचे पदों पर पहुँच गये तथा तीनों ने महाराजा साहब से अपने लिये अलग २ जागीरें प्राप्त कीं। ठाकुर शम्भूसिंह जी को गूणेर जागीर में मिला। इनकी मृत्यु के पश्चात् इनके ज्येष्ठ पुत्र ठाकुर मुकुन्दसिंह जी सुतारखाना के सुपरिटेन्डेन्ट के पद पर नियुक्त हुए। आपके जीवन-समय में



ठाकुर साहिब, दांता



राव गजाजी, उणियारा



ठाकुर साहिब, धूला



ठाकुर साहिब, बिसाऊ

गूणेर ग्राम के बदले सन्था गाँव जागीर में मिला। वर्तमान ठाकुर साहब भोजराजसिंह जी आप ही के पुत्र हैं। ये भी सुतारखाना के सुपरिटेन्डेन्ड का कार्य देखते हैं तथा दीवानी में भी काम करते हैं।

उपरोक्त ठाकुर जोरावरसिंह जी ने कई दिनों तक बख्शीगिरी का कार्य किया। इसके पश्चात् ये कौन्सिल के मेम्बर बनाये गये। इन्हें कनोटा की जागीर प्रदान की गई। इनके पश्चात् ठाकुर नारायण सिंह जी इस जागीर के उत्तराधिकारी हुए। इन्होंने कई वर्षों तक जयपुर राज्य की पुलिस के जनरल सुपरिटेन्डेन्ट का काम किया। इसके पश्चात ये वर्तमान अलवर महाराजा साहब के गार्डियन नियुक्त किये गये। बालिग हो जाने पर भी अलवर महाराजा साहब ने आपको अपना सलाहकार नियुक्त किया। इसके कुछ समय बाद जयपुर महाराजा साहब ने आपको वापस बुला लिया तथा इन्हीं के पूर्व पद पर नियुक्त कर दिया। आपके पुत्र एक अश्वारोही फौज की टुकड़ी के कप्तान की हैसियत से चाइना, फ्रान्स, वजीरिस्तान और मेसोपोटामिया के युद्ध-क्षेत्रों में गये थे।

हम ठाकुर फतहसिंह जी का उल्लेख ऊपर कर चुके हैं। ये जयपुर राज्य के प्राइम मिनिस्टर के पद तक पहुँचे और इनको नाइला ठिकाना जागीर में मिला। इनकी मृत्यु के पश्चात् इनके पुत्र ठाकुर रूपसिंह जी नाइला ठिकाने के स्वामी हुए। पहले ये राज्य के किलों के कमांडर रहे और बाद में कौन्सिल के मेम्बर बन गये। इसके बाद आप महकमा आलिया में नियुक्त हुए। आपके ज्येष्ठ पुत्र का नाम कुँअर प्रतापसिंह है तथा ज्येष्ठ पौत्र का नाम भँवर दौलतसिंह है।

## उणियारा

उणियारा के वर्तमान राजा साहब का नाम रावराजा सरदारसिंह जी बहादुर है। ये कछवाहा राजपूत हैं तथा नारुका नामक शाखा के प्रमुख सरदार हैं। सम्वत् १८४३ में जयपुर के महाराजा प्रतापसिंह जी ने इनके पूर्व्व-पुरुष रावराजा बिशनसिंह जी को इस ठिकाने पर स्वतन्त्र शासन करने के अधिकार प्रदान किये थे। आप अबतक अपने राज्य पर स्वतंत्रता-पूर्व्वक शासन करते हैं। आप इस ठिकाने पर ई० सन् १९१३ की १३ वीं मार्च को दत्तक आये। आप अंग्रेजी, हिन्दी तथा उर्दू भाषाएँ अच्छी जानते हैं। आप जिस गद्दी पर दत्तक आये हैं वह राजगद्दी बड़ी पुरानी है तथा उसका इतिहास बड़ा उज्वल है। आपके पूर्व्व-पुरुष अपने ज़माने में बड़े विशाल योद्धा गिने जाते थे। अनेक नाजुक अवसरों पर उन्होंने अपने साहस तथा बाहुबल का परिचय दिया था। अनेक भयंकर रणक्षेत्रों में उन्होंने अपने

शत्रुओं को दांतों अँगुली दबाने को लगाया था। उन महा योद्धाओं का यदि हम यहाँ पूरा विवरण देने लगें तो इस ठिकाने का इतिहास बहुत विस्तृत हो जायगा। अतएव उदाहरण के स्वरूप हम दो तीन वीर पुरुषों का उल्लेख कर देना उचित समझते हैं। सम्वत् १६५२ में यहाँ के राजा बिशनसिंह जी सम्राट् शाहजहाँ के साथ २ कन्दहार में लड़े थे। इस युद्ध में इन्होंने अपनी वीरता तथा युद्ध-कौशल का परिचय दिया था। वे इन पर अत्यंत प्रसन्न हुये थे और उन्होंने इन्हें 'चार हजारी' का पुश्तैनी खिताब, शाही मुरतब तथा निशान आदि से विभूषित किया था। इसके पश्चात् सम्वत् १७८५ में रावराजा अजीतसिंह जी जयपुर के तत्कालीन महाराजा के साथ माण्डू के युद्ध में सम्मिलित हुए। इन्होंने भी अपना अद्वितीय पराक्रम दिखा कर युद्ध-कौशल की पराकाष्ठा कर दी। इस समय महाराजा साहब ने इन्हें 'राव' की वंशपरंपरा के लिये उपाधि प्रदान की।

सम्वत् १७६२ में रावराजा संग्रामसिंह जी जयपुर तथा जोधपुर की ओर से सम्भर के सैयदों के विरुद्ध लड़े तथा बड़ी वीरता-पूर्वक उन्हें मार भगाया। इसके बाद ई० सन् १८४३ में राव राजा बिशनसिंह जी ने अपनी सेना सहित महाराजा सिंधिया का मुकाबला किया और तुंगा के युद्ध में उन्हें पूर्ण पराजित किया। इस शूरता के कार्य्य से महाराजा जयपुर बड़े प्रसन्न हुए तथा उन्होंने इन्हें 'राजा' का पुश्तैनी खिताब प्रदान किया और ५ तोपों की सलामी का सम्मान दिया। इतना ही नहीं, वरन् इन्हें अपने ठिकाने का स्वतन्त्र शासन करने का अधिकार भी सौंप दिया।

वर्तमान राजा साहब सरदारसिंह जी बड़े सज्जन हैं। आप अपनी दान-शीलता के लिये बड़े प्रसिद्ध हैं। आप प्रजाहितकारी कार्य्यों में अच्छी दिलचस्पी रखते हैं तथा जयपुर राज्य के प्रति पूर्ण श्रद्धा रखते हैं। आपके पूर्वजों द्वारा प्राप्त उपरोक्त सम्मानों के अतिरिक्त आपके वंश के अन्य सरदारों को अहमद शाह दुर्रानी तथा गाज़ी समशेर जलालउद्दीन खाँ की ओरसे भी उपाधियाँ तथा सम्मान् प्राप्त हुए थे। वे सब उपाधियाँ अबतक कायम हैं।

उणियारा ठिकाने में ५ तहसीलें हैं—उणियारा, नगोर, बनेठा, कोकोद, और आवा। विगत यूरोपीय युद्ध में इस ठिकाने में से २५० मनुष्य सम्मिलित हुए थे।

## मनोहरपुर

यहाँ के राव प्रतापसिंह शेखावत उपवंश की पुरानी शाखा के कछवा राजपूत हैं, जो राजा उदयकरण के चौथे पुत्र के उत्तराधिकारी शेखा के समय से प्रचलित हुई है। आपका जन्म ई० सन् १८७२ की १८ वीं फरवरी को हुआ था। आप जाब के ठाकुर बलवन्तसिंह जी

के पुत्र हैं। आप मनोहरपुर के ठाकुर शिवनाथसिंह जी के दत्तक-पुत्र हैं। आप मनोहरपुर की गद्दी पर ई० स० १८८१ में बैठे। आपके दो पुत्र हैं जो अजमेर के मेयो कॉलेज में शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं।

आपकी जागीर जयपुर से ३० मील की दूरी पर उत्तर दिशा में स्थित है। आप दरबार की नौकरी के लिये घोड़े भेजते हैं। आप ६३०० रुपये दरबार को बतौर खिराज़ के देते हैं।

## खेतड़ी

यहाँ के राजा अमरसिंह जी बहादुर का जन्म ई० सन् १८९८ की २७ वीं नवम्बर को हुआ था। आप अलसीसार के ठाकुर जसवन्तसिंह के पुत्र हैं। खेतड़ी के राजा जयसिंह की ई० सन् १९१० की ३० वीं मार्च को मृत्यु हो जाने पर आप ई० सन् १९११ के जनवरी मास मे खेतड़ी के उत्तराधिकारी हुए। आपकी जागीर जयपुर से ९० मील दूर उत्तर दिशा में स्थित है। आप प्रति वर्ष ७५००० रुपया खिराज़ के रूप में दरबार को देते हैं। भारत सरकार द्वारा दिया हुआ कोट पुतली नामक परगने का आप स्वतंत्र रूप से उपभोग करते हैं। यह परगना महाराजा जगतसिंह के समय में अभयसिंह जी को प्रदान किया गया था। महाराज जगतसिंह जी ने अभयसिंह जी को 'राजा' की उपाधि से अलंकृत किया। महाराजा साहब ने वर्तमान खेतड़ी के राजा साहब के पितामह राजा अजीतसिंह जी को 'बहादुर' की उपाधि प्रदान की थी। तब ही से यहाँ जहागीरदार 'राजा' व 'बहादुर' की पदवी का उपभोग करते आये हैं।

## दूनी

दूनी के राव कल्याणसिंह जी राजा कुन्तल के वंश की गोगावत उपशाखा के कछवा राजपूत हैं। 'राव' साहब दरबार की नौकरी के लिये घोड़े भेजते हैं। यह जागीर जयपुर से ८० मील दूर उत्तर-पश्चिम में स्थित है। वर्तमान रावसाहब बालमुकुन्दपुर के ठाकुर ओंकारसिंह जी के पुत्र हैं। आप दूनी के स्वर्गवासी राव लछमनसिंह जी के दत्तक-पुत्र हैं। राव लछमनसिंह जी के बाद आपने ई० सन् १९१३ में इस जागीर की जिम्मेदारी अपने सर पर ली। राव लछमन सिंह जी के पिता राव जीवनसिंह जी अपीलेट कोर्ट के जज व जयपुर कौंसिल के मेम्बर थे। शिवनाथसिंह जी महाराजा पृथ्वीसिंह जी के राज्य-काल में पहले फौज के बख्शी और बाद में दीवान थे। महाराजा पृथ्वीसिंह जी ने आपको 'राव' की उपाधि प्रदान की थी। वर्तमान राव साहब के राव चान्दसिंह जी नामक पूर्व-पुरुष भी दीवान थे। राव कल्याणसिंह जी के एक पुत्र हैं। अजयराजपुर और बालमुकुन्दपुर के ठाकुर आपके निकट सम्बन्धी हैं। राजकीय

जुलूसों में आप महाराजा जयपुर के पीछे एकही हाथी पर बैठते हैं। जुलूस में आप पर चँवर किया जाता है। आपके पिता लछमनसिंह जी बक्षी आयुभर 'बक्षी किलेज़ात' थे।

## अचरोल

यहाँ के ठाकुर हरिसिंह जी कछवा राजपूतों की बाल-भद्रोत नामक उपशाखा के प्रमुख हैं। उस शाखा की उत्पत्ति राजा पृथ्वीराज जी के पुत्र बालभद्र जी से है। ठाकुर बालभद्र जी गुजरात में मारे गये थे। उनके पुत्र अचलदास जी ने शेखावाटी के बलवे को दबाया था। राज्य की उन सेवाओं के लिये आप फौज-मुसाहिब बना दिये गये थे। आप व आपके साथी घानोरी नामक लड़ाई में मारे गये थे। आपके पुत्र मोहनसिंह व पौत्र कानसिंह भी फौज-मुसाहिब थे। महाराजा रामसिंह जी ( द्वितीय ) के राजकाल में ठाकुर रणजीतसिंह जी पहले फौज़दार और तत्पश्चात् अपीलेट कोर्ट के जज नियुक्त हुए थे।

अचरोल जागीर जयपुर से १८ मील दूर उत्तर दिशा में स्थित है। यहाँ के ठाकुर साहब दरबार की नौकरी के लिये घोड़े भेजते हैं।

यहाँ के वर्तमान ठाकुर साहब का जन्म ई० सन् १९०१ की १५वीं जुलाई को हुआ था। आपके पिता केसरीसिंह जी के बाद आप उत्तराधिकारी बने। आपके एक लघु भ्राता हैं।

## बांसखू

यहाँ के ठाकुर कल्याणसिंह जी कुंभानी उपशाखा के प्रमुख कछवा राजपूत हैं। इस शाखा की उत्पत्ति राजा जोशी से है। आपका जन्म ई० सन् १९१२ में हुआ था। ई० सन १९१४ की १२ वीं अक्टूबर को आपके पिता शिवसिंह जी की मृत्यु के पश्चात् आप जागीर के उत्तराधिकारी हुए। आपके पूर्वज ठाकुर चूरसिंह जयपुर के दीवान रहे थे।

यह जागीर जयपुर से २४ मील दूर पूर्व में स्थित है। ठाकुर साहब दरबार की नौकरी के लिये घोड़े भेजते हैं।

## धूला

धूला के ठाकुर रावत बेनसिंह जी दुर्जनसिंगोत वंश के राजावत कछवा राजपूत हैं। इस वंश की उत्पत्ति राजा मानसिंह से हुई है। यह जागीर जयपुर से २५ मील दूर पूर्व दिशा में स्थित है। वर्तमान रावत बेनसिंह जी के पूर्वज ठाकुर दूलेलसिंह महाराजा सवाई जयसिंह जी ( द्वितीय ) के राज्यकाल में आम्बेर के फौज़दार व कोतवाल थे। आपके दूसरे पूर्वज ठाकुर लछमनसिंह जी अपने पुत्र सहित भरतपुर के राजा जवाहिरसिंह के साथ युद्ध करते हुए काम आये थे। राज्य की इन सेवाओं के उपलक्ष्य में जयपुर के तत्कालीन महाराजा ने



ठाकुर साहिब, अचरोल



ठाकुर साहब, डिग्गी



ठाकुर साहिब, खाचरियावास



ठाकुर साहिब, ईसरदा

इनके वंश को जागीर प्रदान की थी। महाराजा जयपुर ने ठाकुर रघुनाथसिंह जी को 'रावत' की उपाधि से विभूषित किया था। रावत रणजीतसिंह जी पंच मुसाहिबात के मेंबर थे। पर बाद में आप शेखावाटी व टोरावटी के नाज़िम हो गये थे।

वर्तमान रावत बेनसिंह जी का जन्म ई० सन् १८८४ की १२ वीं अक्टूबर को हुआ था। आप तेहत्रा के ठाकुर अर्जुनलाल के पुत्र हैं व धूला के स्वर्गीय रावत बेरीसाल के दत्तक-पुत्र हैं। रावत बेरीसाल की मृत्यु के पश्चात् ई० सन् १८९३ की २३ वीं मार्च को आप धूला के उत्तराधिकारी हुए। आप दरबार की नौकरी के लिये मिलिटरी भेजते हैं। आपके एक पुत्र हैं।

## दूदू

दूदू के ठाकुर जवानसिंह जी कछवा वंश की खँगारोत नामक शाखा के राजपूत हैं। इस वंश की उत्पत्ति राजा पृथ्वीराज जी के पुत्र जगमलजी से हुई है। यह जागीर जयपुर से ४० मील दूर पश्चिम दिशा में स्थित है। यहाँ के ठाकुर दरबार की नौकरी के लिये घोड़े भेजते हैं। यह जागीर स्टेट के फौजदार आनन्दसिंह जी को प्रदान की गई थी। इनके पुत्र पहाड़सिंह जी स्टेट के मिनिस्टर बनाये गये थे। वर्तमान ठाकुर साहब स्वर्गवासी ठाकुर पृथ्वीसिंह जी के छोटे भ्राता तथा दत्तक-पुत्र हैं। ठाकुर पृथ्वीसिंह जी के बाद आप ई० सन् १९१९ की १९ वीं मई को उत्तराधिकारी हुए।

## ईसरदा

ईसरदा के ठाकुर सवाईसिंह जी राजावत उपशाखा के राजपूत हैं। यह जागीर जयपुर से ६५ मील दूर दक्षिण दिशा में है। झिलाय, बरवारा, सिवेर, बेलर आदि स्थानों के जागीरदारों के साथ ईसरदा के ठाकुर साहब का निकट सम्बन्ध है। आपके ३ पुत्र हैं। आपके दूसरे पुत्र मोरमुकुटसिंह जी को जयपुर के स्वर्गीय महाराजा माधवसिंह जी ने दत्तक लिया था। आप ही जयपुर के वर्तमान महाराजा हैं और आपका नाम बदल कर महाराणा मानसिंह रखा गया है।

## गीजगढ़

गीज़गढ़ के ठाकुर कुशालसिंह जी चम्पावत उपवंश के राठौड़ राजपूत हैं। इस वंश की उत्पत्ति मारवाड़ के पोकरन ठाकुर साहब के वंश से है। यह जागीर जयपुर से ६० मील दूर दक्षिण-पूर्व दिशा में स्थित है। ठाकुर साहब दरबार की नौकरी के लिये घोड़े भेजते हैं। यह जागीर महाराज पृथ्वीसिंह जी के राज्यकाल में आये हुए ठाकुर श्यामसिंह को प्रदान की गई

थी। वर्तमान ठाकुर साहब के पूर्वज उम्मेदसिंह जी जयपुर राज्य के लिये टोरी के समीप के युद्ध में अपने साथियों सहित युद्ध करते हुए मारे गये थे। जयपुर राज्य की इन सेवाओं के उपलक्ष्य में महाराजा साहब ने आपके द्वारा दिये जाने वाले नौकरी के घोड़ों की संख्या में दस की कमी कर दी।

गीजगढ़ के वर्तमान ठाकुर कुशालसिंह जी का जन्म ई० सन् १८९३ की ३ री फरवरी को हुआ था। आप यहाँ के स्वर्गवासी ठाकुर कानसिंह जी के दत्तक-पुत्र हैं। ठाकुर कानसिंह की मृत्यु के पश्चात् ई० सन् १९०१ में आप इस ठिकाने के स्वामी बने। आपने अजमेर के मेयो कालेज में शिक्षा प्राप्त की है।

## साँभोरा

साँभोरा के ठाकुर गोपालकरन जी कारनोत उपवंश के राठौड़ राजपूत हैं। इस वंश की उत्पत्ति मारवाड़ के राजाओं से है। यह जागीर जयपुर से ४० मील दूर पश्चिम दिशा में है। यहाँ के ठाकुर साहब दरबार की नौकरी के लिये घोड़े भेजते हैं।

यहाँ के वर्तमान ठाकुर साहब का जन्म ई० सन् १९०७ को ६ अप्रैल को हुआ था। आपके पिता इन्दुकरणजी की मृत्यु के पश्चात् ई० सन १९१८ की २० वी मार्च को आप इस जागीर पर अधिष्ठित हुए। आपके एक कनिष्ठ भ्राता हैं।

## नायला

नायला के ठाकुर रूपसिंह जी मारवाड़ के चम्पावत उपवंश की पिल्वा शाखा के राठौड़ राजपूत हैं। यह जागीर जयपुर से १२ मील दूर पूर्व दिशा में है। यहाँ के ठाकुर साहब दरबार की नौकरी के लिये घोड़े भेजते हैं। ठाकुर रूपसिंह जी का जन्म ई० स० १८९६ की २५ वीं नवम्बर को हुआ था। आपके पिता ठाकुर फतहसिंहजी 'बख्शी किलेजात' थे। स्वर्गीय महाराज रामसिंह जी ( द्वितीय ) ने आपको यह जागीर प्रदान की थी और साथ ही उन्होंने आपको ताज़ीम का सम्मान व कौंसिल के मेम्बर का पद प्रदान किया था। स्वर्गीय महाराज के राज्य-काल तक आप कौंसिल के उपाध्यक्ष थे। वर्तमान ठाकुर रूपसिंह जी स्टेट कौंसिल तथा महकमा खास के मेम्बर हैं। आपके दो पुत्र हैं।

## मलसीसर

जयपुर राज्य के अन्तर्गत ठिकाना मलसीसर शेखावाटी के ठिकानों में से एक ताज़ीमी ठिकाना है। यह जयपुर राज्य के शेखावाटी प्रान्त की उत्तरी सीमा पर बसा हुआ है।

इस ठिकाने के मूल सरदार महासिंह जी थे। इन्होंने भोड़की नामक स्थान से आकर सम्वत् १८०९ में मलसीसर को अपना निवासस्थान बनाया। सम्वत् १८१८ में इन्होंने 'मलसीसरगढ़' की नींव डाली और मलसीसर ग्राम की लोक-संख्या बढ़ाई।

**पृथ्वीसिंह जी**—महासिंह जी की मृत्यु के पश्चात् पृथ्वीसिंह जी मलसीसर के स्वामी बने। ये योग्य पिता के योग्य पुत्र थे। अपने पिता के गौरव को इन्होंने अधिक बढ़ाया तथा मलसीसरगढ़ को पूरा बँधवाया। इनके शासनकाल में एक प्रसिद्ध महात्मा—जिनका नाम स्वामी प्रेमगिर जी था—मलसीसर में पधारे। ये एक प्रसिद्ध महात्मा एवं योग-सम्पन्न व्यक्ति थे। इनका स्थान मलसीसर में अब तक पूजनीय माना जाता है।

**डूँगरसिंह जी**—ठाकुर पृथ्वीसिंह जी के पश्चात् ठाकुर डूँगरसिंह जी इस ठिकाने पर अधिष्ठित हुए। इनका युवावस्था ही में स्वर्गवास हो गया, किन्तु इतने ही समय में आपने अपनी सुशीलता एवं सुयोग्यता का अच्छा परिचय दिया।

**दूलहसिंह जी**—ठाकुर डूँगरसिंह जी के स्वर्गवासी होने पर ठाकुर दूलहसिंह जी इस ठकुरात पर बैठे। इस समय ये नाबालिग थे। इनके काका का नाम अमरसिंह जी था। वे बड़े उत्तेजित स्वभाव के थे। उन्हें उन्हींके कुटुम्बी पापात्मा भगवन्तसिंह जी पेमसिंह जी ने मार डाला। इन्होंने दूलहसिंह जी पर भी हाथ साफ करना चाहा था, किन्तु ईश्वर की कृपा से ये किसी तरह बच गये। इस कठिन प्रसङ्ग के समय इस स्थान के कामदार सिरूराम जी ने अपने असीम साहस एवं अप्रतिम स्वामिभक्ति का परिचय दिया। डूँडलोद के तत्कालीन ठाकुर साहब शिवसिंह जी तथा मंडावा के ठाकुर साहब माधोसिंह जी ने भी ठाकुर दूलहसिंह जी का बचाव करने में बड़ी सहानुभूति प्रकट की।

युवावस्था को प्राप्त होने पर ठाकुर दूलहसिंह जी ने अपने ठिकाने का उत्तम प्रबन्ध कर दिया, जिससे शोचनीय दशा को प्राप्त मलसीसर फिर एक बार सुधरी हुई दशा में दीखने लगा। इनके कोई सन्तान न थी। अतएव इन्होंने मंडरेला के ठाकुर साहब रूपसिंह जी के पुत्र उदयसिंह जी को दत्तक ग्रहण किया। मलसीसर के वर्तमान ठाकुर साहब भूपसिंह जी इन्हीं उदयसिंह जी के वंशज हैं। आप एक सुयोग्य एवं सज्जन पुरुष हैं। आपको इतिहास से बड़ा प्रेम है।

आप आम्बेर के १३ वें महाराजा उदयकरण जी की १९ वीं पीढ़ी में हैं।

इस ठिकाने की ओर से जयपुर दरबार को ३०००) रुपये वार्षिक बतौर खिराज के दिये जाते हैं।

## जोबनेर

जोबनेर के वर्तमान ठाकुर साहब का नाम नरेन्द्रसिंह जी है। आप ऐतिहासिक विषय के अनन्य प्रेमी हैं। भारत-विख्यात् इतिहासज्ञ श्रीयुत् प्रो० यदुनाथ सरकार से आपकी मित्रता है। उक्त सरकार महोदय ने अपने विख्यात् ग्रन्थ ( Aurangjib ) की भूमिका में आपकी उन बहुमूल्य सहायताओं को स्वीकार किया है जो सरकार महोदय को उक्त ग्रन्थ के संकलन में आपसे मिली थीं। आपने हिन्दी में कुछ ग्रन्थ भी लिखे हैं। जयपुर के ठिकानों में आप ही का एक ऐसा ठिकाना है जहाँ एक हाइस्कूल चल रहा है। कहा जाता है कि आप अपनी आमदनी का अधिकांश अपनी प्रजा के हृदयों को ज्ञान की किरणों से प्रकाशित करने में व्यय करते हैं। विद्या-प्रचार के सम्बन्ध में सचमुच आपने अपने समकक्ष सज्जनों के लिये एक आदर्श उपस्थित कर दिया है। आप विद्वानों का भी बड़ा आदर करते हैं और स्वभाव के बड़े ही सज्जन हैं। अभिमान तो आपको छू तक नहीं गया है। वर्तमान काश्मीर-नरेश के पूर्वज मूलतः जोबनेर के निवासी थे और इसी से स्वर्गीय काश्मीर नरेश के साथ ठाकुर साहब से अच्छी मित्रता थी। ठाकुर साहब के स्वर्गीय पिता भी बड़े विद्याप्रेमी, प्रजाप्रिय महानुभाव थे और आप ही ने जोबनेर में हाइस्कूल की प्रतिष्ठा की थी। जोबनेर के वर्तमान ठाकुर नरेन्द्रसिंह जी केबिनेट के सदस्य हैं और शिक्षा जैसा महत्वपूर्ण विभाग आपके जिम्मे है।

## खाटू

खाटू के वर्तमान ठाकुर साहब का नाम हरिसिंह जी है। आप स्वर्गीय ठाकुर सौभाग्य सिंह जी के पुत्र हैं, जिन्होंने जयपुर में बड़े बड़े काम किये। ठाकुर हरिसिंह जी जयपुर के प्रधान सेनापति के पद पर बड़ी प्रतिष्ठा के साथ कार्य्य कर चुके हैं। आपने अनेक वीरोचित कार्य्य किये। एक रेसिडेन्ट ने आपकी वीरता की प्रशंसा करते हुए लिखा है कि चोर और डाकू आपके नाम-मात्र से काँपते थे और बदमाशों के लिये आपका नाम मानों भय की सूचना थी। और भी कई अंग्रेजों ने आपके वीरोचित गुणों की बड़ी प्रशंसा की है। आप एक सच्चे राजपूत हैं। बड़े स्पष्टवक्ता हैं। मद्य-मांस से दूर रहते हैं। इन दिनों अध्यात्म विद्या से आपको बड़ा प्रेम हो गया है।

## बिसाऊँ

बिसाऊँ के ठाकुर बिशनसिंह जी शेखावत उपवंश के कछवा राजपूत हैं। आपका जन्म ई० सन् १८९२ की २१ वीं फरवरी को हुआ था। आपने अजमेर के मेयो कालेज में शिक्षा



ठाकुर साहब जोबनेर



राजा साहब खेतड़ी

प्राप्त की है। आप अपने पिता जगतसिंह के बाद ई० सन् १८९५ में इस जागीर के अधिपति हुए। आपकी जागीर जयपुर से १२० मील दूर उत्तर दिशा में स्थित है। आपकी जागीर की आमदनी ९८८५ रुपये हैं। आपके पूर्वज ई० सन् १८५७ के गदर के समय ब्रिटिश ऑफिसरों के साथ रहकर बलवाइयों से लड़े थे। दरबार ने इनके पुत्र जवाहरसिंह को शेखावाटी के सुप्रसिद्ध डकैत डूँगसिंह और जवाहरसिंह द्वारा की गई अशान्ति को मिटाने व राज्य में शान्ति स्थापन करने के लिये भेजा था।

## सूरजगढ़

यहाँ के ठाकुर रघुबीरसिंह जी शेखावत उपवंश के कछवा राजपूत हैं। इस वंश की उत्पत्ति राजा उदयकरण जी के पुत्र बालूजी से है। यह जागीर जयपुर से १४० मील दूर उत्तर दिशा में है। यहाँ के ठाकुर दरबार को ८५९५) रुपया बतौर खिराज के देते हैं। ई० सन् १९१६ में यहाँ के ठाकुर जीवनसिंह जी की मृत्यु होने के पश्चात् दरबार ने बिसाऊँ के ठाकुर बिशनसिंह जी के पुत्र रघुवीरसिंह जी को ई० सन १९१५ की १९ वीं अगस्त को इस जागीर का उत्तराधिकारी बनाया। आपका जन्म ई० सन् १९१४ की २८ वीं जनवरी को हुआ था। ठाकुर रघुवीरसिंह जी के पितामह ने ई० सन् १८५७ के गदर में जयपुर की सेना के साथ ब्रिटिश ऑफिसर की अधीनता में काम किया था।

## पुरोहित रामप्रताप जी

आप जयपुर राज्य के एक ताज़ीमी सरदार हैं। आपकी जागीर में कुछ ग्राम भी हैं। आप विद्वान् और हिन्दी साहित्य के बड़े प्रेमी हैं। हिन्दी में आपने कुछ अच्छे ग्रन्थ भी लिखे हैं। आप हिन्दी के उत्तम कवि भी हैं। विद्वानों से आपको विशेष प्रेम और अनुराग है।

---

# उच्च अधिकारीगण

## राय बहादुर सर गोपीनाथ जी पुरोहित नाइट, सी० आइ० ई०, एम० ए०, एम० आर० ए० एस०

आप जयपुर राज्य की कौंसिल के फॉरेन व होम मेम्बर हैं। आपका जन्म ई० सन् १८६३ की १७ वीं मार्च को हुआ था। आपके पिता का नाम पण्डित रामधन जी व्यास था।

आपने ई० सन् १८८६ में जयपुर के महाराजा कॉलेज से एफ० ए० की परीक्षा पास

की। इसके पश्चात् आप आगरा कॉलेज में भरती हुए तथा वहाँ से बी० ए० की परीक्षा में अंग्रेजी और संस्कृत दोनों विषयों में विशेष सम्मान प्राप्त कर उत्तीर्ण हुए। फिर आप ई० सन् १८८९ में एम० ए० की परीक्षा में अंग्रेज़ी विषय लेकर उत्तीर्ण हुए। इसी वर्ष आप हाइकोर्ट की वकालत परीक्षा में भी शरीक हुए।

'एम० ए०' की डिग्री प्राप्त कर आप जयपुर के महाराजा कॉलेज में शिक्षक के पद पर नियुक्त हुए। इसके कुछ मास पश्चात् आपने एक दो महीनों तक जयपुर राज्य की कौंसिल के न्याय-विभाग में काम किया। यहाँ से आप ई० सन् १८९० में दरबार-वकील के पद पर नियुक्त हुए और वहाँ से आप ई० सन् १९०६ में राज्य की कौंसिल के ज्युडिशियल मेम्बर के पद पर अधिष्ठित हुए। बाद में आप फॉरेन और मिलिटरी डिपार्टमेंट के मेम्बर बने। आपको ई० स० १९०७ में राय बहादुर की तथा सन् १९१८ में 'सी० आइ० ई०' की उपाधियाँ प्राप्त हुईं। आपने ई० सन् १९१८ से १९२३ तक अपने उपरोक्त विभागों के कार्य्य के अतिरिक्त पुलिस विभाग का कार्य्य भी सँभाला तथा ३-४ वर्ष तक जयपुर के स्वर्गीय महाराजा साहब के प्राइवेट सेक्रेटरी के पद पर कार्य्य किया।

जब ई० सन् १९२० में इस राज्य में महकमा-खास स्थापित हुआ तब आप उसके सदस्य बने। इस विभाग में आपने जो कार्य्य किया उससे प्रसन्न होकर स्वर्गीय महाराजा माधोसिंह जी ने आपको सुवर्ण लङ्गर पहनने का अधिकार प्रदान किया। इतना ही नहीं, उन्होंने आपको ताज़ीम का सम्मान तथा एक अच्छी जागीर प्रदान की। इसके पश्चात् आप ई० सन् १९२३ में 'मायनोरिटी एडमिनिस्ट्रेशन' की कैबिनेट के फॉरेन व होम डिपार्टमेंट के सदस्य के पद पर नियुक्त हुए। भारत सम्राट् पञ्चम जॉर्ज के ई० सन् १९२६ के जन्मोत्सव पर आप 'सर नाइट' की उपाधि से विभूषित हुए।

आप बड़े राजभक्त एवं कर्तव्यपरायण अधिकारी हैं। आप बड़े परिश्रमी हैं। गर्व तो आपको छू तक नहीं गया है। 'सादा जीवन तथा उच्च विचारों' के आप प्रतिबिम्ब हैं। आप बड़े नम्र एवं मिलनसार हैं। जयपुर राज्य की प्रजा—गरीब और अमीर—सभी आपको हृदय से चाहती है। हम अपने प्रत्यक्ष अनुभव से कह सकते हैं कि गरीबों और अमीरों के लिये आपके द्वार सदैव बराबर खुले रहते हैं। अपने सादे और धार्मिक जीवन के कारण आप बड़े लोकप्रिय हो गये हैं। आपके एक पुत्र हैं, जिनका नाम कुँअर द्वारकानाथ है।

× × × ×



श्रीमान सर पं० गोपीनाथ जी पुरोहित सी० आई०



रा० ब० सेठ राजा बल्देवदास जी बिड़ला

**खान बहादुर अहमद अली खां**—आप फर्रुखाबाद के पठान मुसलमान हैं। आपका जन्म ई० स० १८५९ में हुआ था। आपने आगरा कॉलेज और म्योर सेन्ट्रल कॉलेज, प्रयाग में शिक्षा प्राप्त की है। आपने आगरा और अवध के कई परगनों में मुन्सिफ और जज का काम किया था। आपने गवर्नमेंट सर्विस से अवसर प्राप्त कर लिया। आप ई० स० १९०९ के दिसम्बर मास से स्टेट कौंसिल में क्रिमिनल शाखा के ज्युडिशियल मेंबर हैं।

× × × ×

**मुन्शी रामप्रतापजी**:—आप जयपुर के खंडेलवाल वैश्य हैं। आप बीकानेर में मीर-मुन्शी थे। इसके अतिरिक्त आपने कौंसिल ऑफिस के सुपरिन्टेन्डेन्ट, मुन्तज़िम ज़नानी ड्योढ़ी, स्टेट कौंसिल के अकाउन्टन्ट जनरल और सेक्रेटरी जयपुर आदि पदों पर कार्य्य किया। आप ई० स० १९२० से जयपुर स्टेट कौंसिल के मेम्बर हैं।

---

# जोधपुर राज्य के जागीरदारों का इतिहास

## जागीरदार

### पोकरन

जोधपुर के राव जोधा के चम्पा नामक भाई थे। पोकरन के वर्तमान ठाकुर राय बहादुर मंगलसिंह जी उन्हीं चम्पा के वंशज हैं।

सन १७२४ ई० में महाराजा अभयसिंह ने पोकरन की जागिर चम्पा के वंशज को प्रदान की थी। यह जागीर जोधपुर से ६० मील दूर उत्तर-पश्चिम दिशा में स्थित है। इस जागीर के अन्तर्गत १०० गाँव हैं जिनसे करीब एक लाख रुपये की आमदनी होती है।

पोकरन के ठाकुर गुमानसिंह जी ने ठाकुर मंगलसिंह जी को दासपाँ नामक वंश से गोद लिया था। आपका ( मंगलसिंह जी ) जन्म सन १८६९ ई० में हुआ था। ठाकुर साहब ने अजमेर के मेयो कॉलेज में शिक्षा प्राप्त की थी। आप सन १८७१ ई० में गद्दी पर बैठे। अभी आप स्टेट कौंसिल के सदस्य हैं। आपके निम्नलिखित चार पुत्र हैं।

( १ ) राव साहब कुमार चैनसिंह एम० ए०, एल-एल० बी० ( वर्तमान में आप जोधपुर के चीफ जस्टिस तथा मारवाड़ सोल्जर्स बोर्ड के अवैतनिक मंत्री हैं। )

( २ ) कुमार सुर्जसिंह ( अभी 'मालानी' युक्त कुछ हुकूमतों के जुडीशियल सुपरिन्टेन्डेन्ट। )

( ३ ) कुमार कुशलसिंह (जयपुर राज्यान्तर्गत गीजगढ़ नामक ठिकाने में गोद गये हैं।)

( ४ ) कुमार गंगासिंह।

ई० सन् १९०४ की २७ वीं जून को भारत सरकार द्वारा ठाकुर मंगलसिंह को राय बहादुर की सम्माननीय उपाधि प्राप्त हुई।

### आवा

वर्तमान ठाकुर नाहरसिंह जी का जन्म ई० सन् १९०८ में हुआ था। आप अपने पिता ठाकुर प्रतापसिंह जी की मृत्यु होने पर ई० सन् १९०९ में गद्दी पर बैठे। आपके अधीन कुल १५ गाँव हैं जिनकी सालाना आमदनी करीब ३०००० रुपये है। यह जागीर सौजत जिले के अन्तर्गत है।

आवा जागीर के ठाकुर जोधा के भाई चम्पा के वंशज हैं। महाराज अजितसिंह ने सन् १७०६ ई० में यह जागीर प्रदान की थी। लाम्बिया और रोहाट नामक वंश इनके ( आवा ठाकुर ) निकट सम्बन्धी हैं।

ठाकुर नाहरसिंह अभी अजमेर के मेयो कालेज में शिक्षा पा रहे हैं।

## आसोप

यह जागीर जोधपुर से ५० मील दूर उत्तर-पूर्व में स्थित है। यहाँ के वर्तमान ठाकुर साहब राय बहादुर चैनसिंह राव जोधा के भाई कुंपा के वंशज हैं। इस जागीर में सिर्फ सात गाँव हैं। जिनसे करीब ३०००० तीस हजार रुपयों की सालाना आमदनी होती है। ई० सन् १७२५ में महाराजा अभयसिंह ने यह जागीर कर्नीराव जी को प्रदान की थी। ठाकुर साहब शिवनाथसिंह जी ने बरानी के ठाकुर चैनसिंह जी को गोद लिया था।

वर्तमान ठाकुर चैनसिंह जी का जन्म सन १८६१ ई० में हुआ था। ये ई० सन् १८७३ में गद्दी पर बैठे। जोधपुर के महाराजा जसवंतसिंह जी तथा सरदारसिंह जी के राज्य-काल में ये स्टेट कौंसिल के सदस्य थे और महाराजा सुमेरसिंह के राज्यकाल में ये एडव्हाइसरी कौन्सिल के सदस्य थे। ई० सन् १९११ की २ जनवरी को भारत सरकार ने आपको राय बहादुर की सम्माननीय उपाधि से विभूषित किया।

## रियाँ

रियाँ के ठाकुर राय बहादुर विजयसिंह जी मेड़तिया नामक राठौड़ वंश के राजपूत हैं। आपका जन्म १८७२ ई० में हुआ था। आप ई० सन् १८७८ में गद्दी पर बैठे। ठाकुर साहब ने अजमेर के मेयो कॉलेज में शिक्षा प्राप्त की थी। जोधपुर के महाराजा सर सरदार सिंह जी के समय में आप स्टेट कौन्सिल के सदस्य थे और सर सुमेरसिंह जी के राज्य-काल में आप एडव्हाइसरी कौन्सिल के मेम्बर थे। ई० सन् १९१५ की १ जनवरी को आपको भारत सरकार द्वारा राय बहादुर की सम्माननीय उपाधि प्राप्त हुई थी।

सन् १६३७ ई० में राजा जगसिंह जी ने रियाँ की जागीर गोपालदास जी को प्रदान की थी। इस जागीर के अन्तर्गत ८ गाँव हैं जिनकी आमदनी ३६००० छत्तीस हजार रुपये है।

## आलनियावास

इस जागीर के ठाकुर राव जोधा के पुत्र दूदा के वंशज हैं। सन् १७०४ ई० में अजित

सिंह ने यह जागीर कल्याणसिंह को दी थी। यहाँ के ठाकुर साहब के अधीनस्थ ४ गाँव हैं जिनसे ११००० ग्यारह हजार रुपये की आमदनी होती है।

यहाँ के वर्तमान ठाकुर साहब अमरसिंह का जन्म सन् १८९९ ई० में हुआ था। आप जालसू नामक वंश में उत्पन्न हुए थे। आप गोद आकर सन् १९०८ ई० में आलनियावास की गद्दी पर बैठे।

## रायपुर

ठाकुर गोविन्दसिंह जी राव शुजाजी के छोटे भ्राता उदाजी के वंशज हैं। इनके अधीनस्थ ३७½ गाँव हैं जिनकी आमदनी ८०००० रुपये हैं। यह जागीर जोधपुर से ६४ मील पूर्व में है। सन् १६०६ ई० में सवाई राजा सूरसिंह ने यह जागीर कल्याणसिंह को प्रदान की थी।

वर्तमान ठाकुर साहब गोविन्दसिंह जी का जन्म सन् १९०३ ई० में हुआ था। ये भूतपूर्व ठाकुर हरिसिंह जी के भतीजे तथा उनके ग्रहीत पुत्र हैं। ये सन् १९०९ में गद्दी पर बैठे।

## निमाज

ठाकुर उम्मेदसिंह जी राव शुजा के छोटे पुत्र उदा के वंशज हैं। इनके अधिकार में ११ गाँव हैं जिनकी आय ७०००० रुपये हैं। यह जागीर जोधपुर से ६७ मील दूर दक्षिण-पूर्व दिशा में स्थित है। महाराजा अजितसिंह जी ने सन् १७०८ ई० में यह जागीर जगदास जी को प्रदान की थी।

वर्तमान ठाकुर उम्मेदसिंह जी का जन्म सन् १९०९ ई० में हुआ था। अपने पिता पृथ्वीसिंह जी के बाद आप सन् १९१३ में गद्दी पर बैठे। आप नाबालिग हैं और अभी अजमेर के मेयो कॉलेज में शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं।

## रास

राय बहादुर ठाकुर नाथूसिंह राठौड़ राजपूत राव शुजा के छोटे पुत्र उदाजी के वंशज है। आपका जन्म ई० सन् १८९२ की ३ अक्टूबर को हुआ था। आप ई० सन् १९०८ की ३ अप्रैल को गद्दी पर बैठे। ठाकुर साहब ने अजमेर के मेयो कालेज में अध्ययन किया था। आप एडव्हाइसरी कौन्सिल के सदस्य तथा कोर्ट आफ वार्डस् के सुपरिन्टेन्डेन्ट हैं। सुपरिन्टेन्डेन्ट-शिप के लिये आपको ५५० रुपये प्रति मास मिलते हैं। आपको सन् १९२१ ई० के जून मास में भारत सरकार द्वारा राव बहादुर की उपाधि प्राप्त है।



श्रीमान ठाकुर साहब पोकरन, (जोधपुर)



श्रीमान ठाकुर साहब नीमाज (जोधपुर)



स्वर्गीय मु० गोविन्दराम जी बड़जात्या, कुचामन ( मारवाड़ )

इस जागीर के अन्तर्गत १७ गाँव हैं जिनकी आमदनी ६०००० साठ हजार रुपये के करीब है। यह जागीर जोधपुर से ७० मील दूर पश्चिम में स्थित है। महाराजा अजितसिंह ने सन् १७१२ ई० में यह जागीर सुभराम को प्रदान की थी।

## खेरवा

खेरवा जागीर जोधपुर से ५० मील दक्षिण-पश्चिम में स्थित है। इसके अन्तर्गत ११ गाँव हैं जिनकी आय करीब ३०००० रुपये हैं। सन् १६५७ ई० में महाराज जसवंत सिंह ने यह जागीर रणछोड़दास को प्रदान की थी। इस जागीर के अधिष्ठाता रणछोड़दास सन् १६७९ ई० में बहादुरी के साथ लड़कर रण-क्षेत्र में काम आये थे।

वर्तमान ठाकुर फतेहसिंह जी जोधा राठौड़ उदयसिंह जी के छोटे भाई भगवानदास के वंशज हैं। आपका जन्म सन् १८८७ ई० में हुआ था। आप सन् १८८८ ई० में इस ठिकाने पर बैठे। आपको सन् १९०९ में एक पुत्र उत्पन्न हुआ जिसका नाम शिवदानसिंह रखा गया।

## भाद्राजून

ठाकुर देवीसिंह जी राव मालदेवजी के दूसरे पुत्र रतनसिंह जी के वंशज हैं। इनका जन्म सन् १९०२ ई० में हुआ था। सन् १९०९ ई० में ठाकुर शिवदान सिंह जी के बाद के गद्दी पर बैठे। इनके अधीन २७ गाँव हैं इनकी आमदनी ४५००० रुपये सालाना है। यह जागीर जोधपुर से ५० मील दक्षिण में है। सन् १५९६ ई० में सवाई राजा सूरसिंह जी ने यह जागीर मुकुन्ददास जी को प्रदान की थी।

---

# सरदार और मुत्सद्दी

## घाणेराव

ठाकुर जोधसिंह जी मेड़तिया नामक राजपूत वंश के वंशज हैं। आपका जन्म ई० सन् १८७२ में हुआ था। आप सन् १८७४ ई० में गद्दी पर बैठे। आपकी जागीर में ३७ गाँव हैं, जिनकी आमदनी करीब ३७०००) रुपये हैं। आपने अजमेर के मेयो कालेज में शिक्षा प्राप्त की थी। यह जागीर महाराजा विजयसिंह ने विरमदेव को ई० सन् १७७२ में प्रदान की थी।

## बगड़ी

ई० सन् १४६१ में राव जोधाजी ने यह जागीर अपने भाई अखेसिंह को दी थी। यहाँ के वर्तमान ठाकुर साहब भैरोसिंह जी अखेसिंह के पौत्र जैतसिंह के वंशज हैं। ठाकुर साहब का जन्म ई० सन् १८९५ में हुआ था। आप गोद आकर सन् १९१६ ई० में ठाकुर जीवनसिंह जी के बाद इस ठिकाने पर बैठे। आपकी जागीर के अन्तर्गत ७ गाँव हैं, जिनकी आमदनी १५०००) रुपयों के लगभग है।

## खिंवसर

ठाकुर केसरीसिंह जी कर्मसोट राठौड़ कुल के वंशज हैं। आपका जन्म ई० सन् १९०१ में हुआ था। ई० सन् १९१० में आप इस ठिकाने पर बैठे। आपके अधीन १७ गाँव हैं, जिनकी सालाना आय करीब १२०००) रुपये हैं। यह जागीर ई० सन् १५६१ में राव मालदेव ने महेशदास जी को दी थी।

## चन्द्रावल

राव बहादुर ठाकुर गिरधारीसिंह जी कुंपावत नामक राठौड़ कुल के वंशज हैं। आपका जन्म ई० सन् १८७९ में हुआ था। आप ई० सन् १८८५ में इस ठिकाने के अधिकारी हुए। इस ठिकाने अन्तर्गत ८ गाँव हैं, जिनकी सालाना आमदनी २००००) रुपये हैं। आप कंसल्टेटिंग कौंसिल के सदस्य हैं। ई० सन् १९२२ की १ ली जनवरी को भारत सरकार ने आपको राव बहादुर की उपाधि प्रदान की थी।

## कंटालिया

ठाकुर अर्जुनसिंह जी राव जोधा के भाई अखेराजजी के वंशज हैं। आप कूंपा वंश के हैं। आप यहाँ के स्वर्गीय ठाकुर गोवर्द्धनसिंह जी के यहाँ दत्तक आये थे। आपका जन्म ई० स० १८६१ में हुआ था। आप ठाकुर गोवर्द्धनसिंह जी के बाद ई० स० १८८६ में इस ठिकाने के स्वामी बने। आपकी जागीर में १२ गाँव हैं, जिनसे आपको १६००० रुपया सालियाना आमदनी होती है। महाराजा जसवन्तसिंह जी ने ई० स० १६४५ में यह जागीर भाऊसिंह को प्रदान की थी।

## कुचामन

यह जागीर ठाकुर जालिमसिंह जी ने ई० सन् १७२७ में महाराजा अभयसिंह जी से प्राप्त की थी। यहाँ के वर्तमान ठाकुर साहब इन्हीं जालिमसिंह जी के वंशज हैं। राव बहादुर

ठाकुर केशरीसिंह जी सी० आ० ई० के मरने के बाद ई० सन् १८९० में ठाकुर शेरसिंह जी इस ठिकाने के अधिपति हुए। आपको भारत सरकार की ओर से राव बहादुर का खिताब मिला। आप स्टेट कौंसिल के मेम्बर थे। आपके पुत्र कुँवर बाघसिंह अजमेर के मेयो कॉलेज में शिक्षा प्राप्त करते थे, किन्तु वे अपने पिता के राज्य-काल में ही इस संसार से सदा के लिये बिदा हो गये। कुँवर बाघसिंह जी के नाहरसिंह जी और रावसाहिब उम्मेदसिंह जी नामक दो पुत्र उत्पन्न हुए थे। इसमें से नाहरसिंह कुचामन की जागीर पर और राव साहब उम्मेदसिंह जी पंचोरा की गद्दी पर बैठे। वर्तमान ठाकुर साहब हरिसिंह जी इन्हीं नाहरसिंहजी के सुपुत्र हैं। आपका जन्म ई० सन् १९१२ की २६ वीं दिसम्बर को हुआ था। अपने पिता की मृत्यु के बाद आप ई० सन् १९१९ की २५ वीं जनवरी को इस ठिकाने पर बैठे। आपके अधीन १९ ग्राम हैं, जिनकी आमदनी एक लाख रुपयों के लगभग है।

### श्रीमान् मुं० गोविन्दराम जी बड़जात्या

आपका जन्म वि० स० १९१७ भाद्रपद शुक्ल १५ ई० सन् १८६० ता० ३१ अगस्त को हुआ। आपने सन् १८७६ में पंजाब यूनीवर्सिटी से एन्ट्रेंस परीक्षा पास की। उस समय अंगरेज़ी शिक्षा का प्रारम्भ-काल ही था। अतः अँगरेज़ी जानने वालों की बड़ी कदर थी। आपने परीक्षोत्तीर्ण होने पर कुचामन के ठाकुर साहब राव बहादुर केसरीसिंह जी सी० आई० ई० ने अपने यहाँ बुला लिया और बड़े प्रेम के साथ आपको अपनी खास पेशी अर्थात् Private Secretary के पद पर नियुक्त कर दिया।

ठाकुर साहब ने आपकी प्रशंसा में अपने कुँवर को जो पत्र लिखा था उसमें आपकी कारगुजारी, खैरख्वाही और ईमानदारी की भरपूर प्रशंसा की थी और उन पर वैसा ही प्रेम रखने की सिफारिश की थी जैसा वे स्वयं रखते थे।

आपने कुचामन में ठाकुर साहिब राव बहादुर शेरसिंह जी एवं ठाकुर साहिब नाहरसिंह जी के प्राइवेट सेक्रेटरी के पद का काम किया। आप अपने पीछे पुत्र पौत्रादि परिवार को छोड़ते हुए कि वि० सं० १९८१ के पौष शुक्ला ७ को इस नश्वर देह को त्याग स्वर्गवासी बने।

## बेड़ा

यहाँ के ठाकुर शीसोदिया हैं। इस जागीर के अन्तर्गत १२ गाँव हैं जिनसे २०,००० रुपये सालियाना आमदनी होती है। यहाँ के वर्तमान ठाकुर पृथ्वीसिंहजी महाराजा सर प्रतापसिंहजी की एकलौती कन्या के पुत्र हैं। आपका जन्म ई० सन् १८९४

में हुआ था। आप जोधपुर के घुड़सवारों की सेना के साथ यूरोप पधारे थे। आप महाराजा सर सुमेरसिंहजी के ए० डी० सी० थे और अभी जागीरबक्षी हैं।

## गोराड़

राव बहादुर ठाकुर चोंकलसिंह जी ओ० बी० ई० के आधीन ३ ग्राम हैं, जिनसे १२००० रुपयों की आमदनी होती है। ई० स० १९१४ की १ ली जनवरी को भारत सरकार की ओर से आपको राव बहादुर की उपाधि प्राप्त हुई थी। आप महाराजा सुमेरसिंहजी के साथ फ्रांस गये थे। ई० सन् १९१९ की ३ री जून को आपको ओ० बी० ई० की उपाधि प्राप्त हुई। आप जोधपुर के वर्तमान महाराजा साहब की उपस्थिति में सरदार हैं।

## संखवाय

सरदार बहादुर ठाकुर प्रतापसिंहजी सी० बी० ई० चौहान राजपूत हैं। आपकी सालियाना आमदनी ७००० रुपयों की है। आप जोधपुर स्टेट-लान्सर्स के सेना-नायक हैं। आप ई० सन् १९१४ में जोधपुर की सेना के साथ यूरोप गये थे। ई० स० १९१७ के जुलाई मास में आपको सरदार बहादुर की उपाधि प्राप्त हुई थी। सन् १९१९ ईसवी के दिसम्बर मास में आपको सी० बी० ई० की उपाधि मिली। दरबार से आप कर्नल के पद पर नियुक्त हैं।

## रोहट

राव बहादुर ठाकुर दलपतसिंहजी चम्पावत नामक राठौड़ राजपूत शाखा के वंशज हैं। आपने मेयो कॉलेज में शिक्षा प्राप्त की थी। आपकी जागीर में १२ ग्राम हैं, जिनसे आपको १६०००) रुपयों की आमदनी होती है। आपने देहरादून के 'केडेट कोर्स' में मिलिटरी शिक्षा प्राप्त की थी। आपने दरबार से "हाथ का कुर्ब" और "डबल ताज़ीम" प्राप्त की थी। ई० सन् १९११ के देहली दरबार के समय आप बादशाह के शरीर-रक्षक थे। ई० सन् १९१४ में महाराजा सर सुमेरसिंहजी के साथ यूरोप गये थे और यूरोपीय महायुद्ध में शरीक हुए थे। ई० सन् १९२२ की १ जून को भारत सरकार ने आपको राव बहादुर की उपाधि प्रदान की थी। अभी आप महाराजा के पास मिलिटरी सेक्रेटरी हैं।

—※※※※※—

# कर्मचारी

**(१) राव माधवमलजी**—आपका जन्म सन् १७७६ ई० में हुआ था। आप पहले पाली, जोधपुर और जालोर के हाकिम थे और अब ज़नानी डेवढ़ी के दरोगा हैं। आपकी

जागीर में एक गाँव है, जिसकी आमदनी ३००० रुपये हैं। आपको इकहरी ताज़ीम और स्वर्णलङ्कार पहनने का सम्मान है। आपको दरबार से रावराजा बहादुर की उपाधि प्राप्त है।

(२) **देवकरण जी जोशी**—आप आसकरणजी जोशी के पौत्र हैं, जो किसी समय जोधपुर के दीवान और कौंसिल के सदस्य थे। आसकरणजी को दरबार में ताज़ीम और स्वर्णलङ्कार प्राप्त हैं। आप अभी नाज़ल ऑफिसर हैं।

(३) **मेहता किशनमलजी**—आप राय बहादुर मेहता विजयमलजी के पौत्र तथा मेहता सरदारमलजी के पुत्र हैं। मेहता विजयसिंह जी और उनके पुत्र सरदारमलजी दोनों ही दीवान के पद पर अधिष्ठित थे। मेहता विजयमलजी को इकहरी ताज़ीम दी जाती थी। महाराजा ने आपको ६०००) छः हज़ार रुपयों की आय के दो गाँव जागीर में दिये थे। ये ग्राम अभी मेहता किशनमलजी के अधिकार में हैं।

मेहता किशनमलजी रेख हुकमनामा के सुपरिटेण्डेण्ट थे और अभी आप खज़ाने के ऑफिसर हैं।

(४) **मेहता चाँदमलजी**—आप भूतपूर्व दीवानों के वंशज हैं। आपका जन्म ई० सन् १८७६ में हुआ था। आपको इकहरी ताज़ीम और स्वर्णलङ्कार का सम्मान प्राप्त है। आपको १०००) रुपया सालियाना की जागीर है। आप वर्तमान समय में स्टेट ज्वेलरी डिपार्टमेण्ट के मेम्बर हैं।

— ❦ —

# बीकानेर के जागीरदारों का इतिहास



## महाजन

महाजन के वर्तमान ठाकुर साहब का नाम राजा हरिसिंह जी है। आप बीका राजवंश के रतनसिंगोत परिवार के हैं।

ई० स० १७७४ में इस ठिकाने पर ठाकुर अमरसिंहजी शासन करते थे। इस वर्ष बीकानेर के तत्कालीन महाराजा साहिब डूंगरसिंहजी को विष देने का प्रयत्न किया गया था। उसमें महाराजा साहब को ठाकुर अमरसिंहजी का हाथ होने का शक हुआ। इससे ठाकुर साहब इस ठिकाने से पदच्युत कर दिये गये तथा उनके पुत्र ठाकुर रामसिंहजी इस ठिकाने पर स्थानापन्न हुए। ठाकुर रामसिंहजी ने ई० स० १८८३ तक शासन किया। इन्हें राव राजा की उपाधि भी प्राप्त हुई, किन्तु इस वर्ष बीकानेर राज्य के विरुद्ध बलवा खड़ा करने के आरोप में भारत सरकार ने उन्हें जागीर से अलग कर दिया तथा राज्य से निर्वासित करने का हुक्म दिया। इस समय ठाकुर रामसिंहजी को कोई सन्तान न थी। अतएव उन्हें दत्तक लेने की आज्ञा प्रदान की गई। उन्होंने अपने भ्रातृ-पुत्र हरिसिंहजी को दत्तक ग्रहण किया। निर्वासित अवस्था में ठाकुर रामसिंहजी ने ५ वर्ष अपने बहनोई—जैसलमेर के राजा महारावल बैरीसाल जी—के पास रह कर बिताये। इसके पश्चात् उन्हें बीकानेर में निवास करने की इजाजत दी गई। ई० स० १९८१ में वे इस लोक से चल बसे।

राजा हरिसिंह जी का जन्म ई० स० १८७७ में हुआ था। आपने अजमेर के मेयो कॉलेज में विद्याध्ययन किया। इसके पश्चात् आप बीकानेर राज्य की कौंसिल के पब्लिक वर्क्स के मेम्बर के स्थान पर नियुक्त हुए। अब आप उक्त कौंसिल के अवैतनिक सदस्य हैं तथा राजपूत हितकारिणी सभा के अध्यक्ष हैं। ई० स० १९०१ के देहली दरबार के समय आपको राय बहादुर की उपाधि प्राप्त हुई। इसके १ वर्ष पश्चात् बीकानेर दरबार ने आपको 'राजा' की उपाधि प्रदान की।

यह ठिकानेर राज्य की लूनकरण तहसील के उत्तर में स्थित है इसमें ७६ गाँव हैं, जिनकी वार्षिक आय ५५०० रुपये हैं। इसमें से १५,१७४ रुपये सालियाना बीकानेर राज्य को दिए जाते हैं।

## रावतसर

रावतसर के वर्तमान ठाकुर साहब का नाम रावत मानसिंहजी है। आप राठौर राजपूतों के खंघलोत राज-परिवार के हैं। आपके परिवार की उत्पत्ति जोधपुर के महाराजा राव जोधाजी के भ्राता खग्डालजी से हुई है। आप राज्य के चार सरायतों में से एक हैं और एक प्रमुख सरदार हैं।

इस ठिकाने के जनक सरदार रघुनाथदास जी थे। ये दक्षिण और गुजरात के युद्धों में राजा रायसिंह जी के साथ २ सम्मिलित हुए थे और इसी सहायता के उपलक्ष्य में इन्हें यह जागीर तथा 'रावत' की उपाधि प्राप्त हुई।

रावत मानसिंह जी बीकानेर राज्य के चीफ मिनिस्टर के पर्सनल असिस्टंट के पद पर नियुक्त हैं। आपने अजमेर के मेयो कॉलेज में विद्याभ्यास किया है।

इस ठिकाने में ८ गाँव हैं जिनकी आय ४००००० रुपये सालियाना है। इनमें से ११,०१८—४—० बीकानेर राज्य को दिये जाते हैं। यह ठिकाना नोहर तहसील के पश्चिम में है।

## भूकरका

इस ठिकाने के ठाकुर साहब राव कानसिंह जी हैं। आपके पिता का नाम नाथूसिंह जी था। ई० सन् १९०० में आप इस ठिकाने के उत्तराधिकारी बने। आप बीका वंश के सारङ्गोत परिवार के हैं। आप राज्य के चार सरायतों में से एक हैं तथा एक प्रमुख सरदार हैं। आपको बीकानेर दरबार की ओर से 'राव' की उपाधि प्राप्त हुई है।

यह जागीर मूलतः इस घराने के सारङ्गजी नामक एक सरदार को प्राप्त हुई थी। इन्होंने तत्कालीन राजा रायसिंह को सम्राट् अकबर की अधीनता में काश्मीर के युद्धों में सम्मिलित होने की सलाह दी थी, जिससे प्रसन्न होकर राजा साहब ने उन्हें यह जागीर प्रदान की थी। इसके पश्चात् ई० सन् १७३५ में ठाकुर खुशालसिंह जी ने बीकानेर के तत्कालीन महाराजा जोरावरसिंह जी को जोधपुर के राजा का आक्रमण विफल करने में बड़ी मदद थी।

इस जागीर में ३३ गाँव हैं जो कि नोहर तहसील के उत्तर में बसे हुए हैं। इनकी आय लगभग २५०००) की है, जिसमें से ८७६५ रुपये बीकानेर राज्य को बतौर रेव्हेन्यू के दिये जाते हैं।

## बीदासर

बीदासर के ठाकुर साहब बीदा परिवार के प्रमुख वंशज हैं। आपका नाम ठाकुर हीरसिंह जी है।

इस ठिकाने में ११ ग्राम हैं, जो कि सुजानगढ़ के पास बसे हुए हैं। पहले सुजानगढ़ के आस-पास का प्रदेश मोहेल राजपूतों के अधिकार में था। इसकी आमदनी १२००० रुपये वार्षिक है। इसमें से ४२०० रुपये बीकानेर राज्य को दिये जाते हैं।

## पुगल

पुगल के वर्तमान ठाकुर साहब का नाम राव बहादुर जेतराजसिंह जी है। आप भाटी राजपूत हैं तथा राव शेखलजी के वंशज हैं। ये वही राव शेखलजी हैं, जो कि राठौरों के आक्रमण के पूर्व बीकानेर के पश्चिमी विभाग के अधिपति थे। इन्हीं राव शेखलजी की पुत्री राव बीका को ब्याही थी।

वर्तमान ठाकुर साहब के पिता का नाम राव महताबसिंह जी था। इनकी मृत्यु ई० सन् १९०३ के मई मास में हुई थी।

इस ठिकाने में कुल ४८ ग्राम हैं। ये सब ग्राम भावलपुर तथा जैसलमेर राज्य की सीमा पर बसे हुए हैं। इनकी आय २०,०००) है। इस ठिकाने की ओर से बीकानेर राज्य को कुछ भी नहीं दिया जाता।

## चुरु

चुरु के वर्तमान ठाकुर साहब का नाम राव बहादुर प्रतापसिंह जी है। आप कंधलोत परिवार की बानीरोत शाखा के राठौड़ राजपूत हैं। चुरु ठिकाने में पहिले ८० गाँव थे। इस ठिकाने के सरदार प्रायः बीकानेर के राजाओं के विरोधी रहा करते थे। अतएव उनका दमन करने में बीकानेर के राजाओं को अत्यन्त कठिनाई होती थी। ई० सन् १८५४ में तत्कालीन ठाकुर साहब को बीकानेर महाराजा ने पूर्ण-रूप से अपने अधीन कर जागीर से च्युत कर दिया और निर्वाहार्थ केवल ५ ग्राम दे दिये, जो अब तक चले आते हैं।

वर्तमान ठाकुर साहब के पिता बीकानेर राज्य की कौंसिल के सदस्य थे। ई० सन् १९०३ की तीसरी दिसम्बर को उनका देहान्त हुआ था।

ऊपर कहे अनुसार इस ठिकाने के केवल ५ ग्रामों की आमदनी बहुत थोड़ी है। अतएव इस ठिकाने की ओर से बीकानेर राज्य को बतौर रेव्हेन्यू के कुछ भी रकम नहीं मिलती।

## सेन्दवा

सन्देवा के ठाकुर राठौड़ों के विदावत् परिवार के हैं। वर्तमान ठाकुर साहब का नाम मोतीसिंहजी है। आपके पिता का नाम ठाकुर हीरसिंह जी था। ई० सन्० १८८३—८४ के विक्षोभ में ठाकुर हीरसिंह जी शरीक थे। इनका दुर्ग भी उस समय ध्वंस कर दिया गया। किन्तु बाद में इन्होंने उसे फिर बँधवा लिया। अपनी मृत्यु के समय ठाकुर हीरसिंह जी बीकानेर की कौंसिल ऑफ रेजन्सी के सदस्य थे।

सेन्दवा की वार्षिक आय १७०००) है इसमें से बीकानेर राज्य को ४,३२६) रुपये दिये जाते हैं।

## बाई

बाई के ठाकुर साहब का नाम ठाकुर गोविन्द सिंह जी है। आपके पिता का नाम ठाकुर जगमल सिंह जी है जो बीकानेर के वर्तमान महाराजा साहब की नाबालिगी में रिजन्सी कौंसिल के सदस्य थे।

बाई ठिकाना बीकानेर राज्य के सरदार शहर और भादरा नामक स्थानों के बीच में बसा हुआ है। इसमें १५ ग्राम हैं जिनकी आय २५००० रुपये वार्षिक है। इनमें से ७,५३७ रुपये बीकानेर राज्य को बतौर रेव्हेन्यू के दिये जाते हैं।

## रेरी

रेरी के ठाकुर साहब राजा जेवराजसिंह जी हैं। आप ताज़ीमी पट्टेदार हैं, तथा तँवर राजपूत हैं। आपके डूँगरपुर तहसील में ४½ ग्राम हैं जिनकी वार्षिक आय २५०००) है। आपको बीकानेर राज्य को कुछ भी नहीं देना पड़ता। आप बीकानेर के स्वर्गीय महाराजा साहब डूँगरसिंह जी के मातुल हैं। आपकी कन्या का विवाह जयपुर के स्वर्गीय महाराजा साहब के साथ हुआ था। ई० सन् १९०३ में आप बीकानेर कौंसिल के सदस्य नियुक्त हुए थे। ई० सन् १९१२ में आपको दरबार की ओर से 'राजा' का खिताब मिला तथा ई० सन् १९१३ की १ जनवरी को आप राव बहादुर की उपाधि से विभूषित किये गए। बीकानेर दुर्ग की देख-रेख का काम आप ही के सिपुर्द है।

## संवत्सर

संवत्सर के ठाकुर साहब का नाम सुल्तानसिंह जी है। आप तँवर राजपूत हैं। आप वर्तमान बीकानेर महाराजा साहब के श्वसुर हैं। आप बीकानेर राज्य के उच्च सरदारों में से एक हैं।

## कुंवर पृथ्वीसिंह जी

आप संवत्सर के ठाकुर साहब हैं तथा तँवर राजपूत हैं। आप वर्तमान महाराजा साहब के चचेरे भाई हैं। आपने फौजी विभाग के सेक्रेटरी तथा सुजनेर और शिखर राज्य के मुख्य अधिकारी आदि अनेक उच्च पदों पर कार्य्य किया है। आप बीकानेर के महाराजा साहब के ए० डी० सी० हैं तथा महाराजकुमार के अनुचर सरदार हैं।

## बगसूर

यहाँ के राव बहादुर ठाकुर सेर्दूलसिंह जी सी० आई० ई० राठौड़ राजपूत हैं और ताज़ीमी सरदार हैं। आप रेव्हेन्यू और फायनेन्शियल विभाग के डेप्यूटी सेक्रेटरी थे। आप कौंसिल के रेव्हेन्यू मेम्बर तथा बोर्ड ऑफ रेव्हेन्यू के अध्यक्ष थे। अभी आप कौन्सिल के पब्लिक वर्क्स मेम्बर और कॅबिनेट के मिनिस्टर हैं। ई० सन् १९१५ की ३ री जून को भारत सरकार ने आपको 'राव बहादुर' का खिताब दिया था। ई० सन् १९२० की १ ली जनवरी को आप को सी० आई० ई० की पदवी मिली। आप अभी महाराजा के ऑनररी ए० डी० सी० हैं।

## सत्तसार

यहाँ के राव बहादुर ठाकुर हरिसिंह जी सी० आई० ई०, ओ० बी० ई० भाटी राजपूत हैं। आप पुगल के राव के निकट सम्बन्धी हैं जिनके ( पुगल के राव ) यहाँ बीकानेर नरेशों की समय २ पर शादी होती आयी है। आप महाराजा के ए० डी० सी० और मिलिटरी डिपार्टमेंट महकमा खास के सेक्रेटरी थे। आप अभी कौंसिल के मिलिटरी मेम्बर हैं। ई० सन् १९१५ की १ ली जनवरी को भारत सरकार ने आपको राव बहादुर की सम्माननीय उपाधि से विभूषित किया था। ई० सन् १९१८ की ३ री जून को ओ० बी० ई० की व ई० सन् १९२३ की ३ जून को सी० आई० ई० की उपाधि आपको प्राप्त हुई। आप पट्टेदार ताज़ीमी हैं।

## खियारन

यहाँ के राव बहादुर ठाकुर बेणीसिंह जी पट्टेदार ताज़ीमी हैं। आप मोटासार के भाटी राजपूत हैं। आप महाराजा के ए० डी० सी०, गुजनर और शिकारखाना ऑफिसर थे। अभी आप महकमा खास के मिलिटरी डिपार्टमेंट के सेक्रेटरी और महाराजा के मिलिटरी सेक्रेटरी हैं।

ई० सन् १९२१ की १ ली जनवरी को भारत सरकार ने आपको राव बहादुर की उपाधि प्रदान की थी।

## रायसर

यहाँ के ठाकुर राव बहादुर भूरसिंह जी ताज़िमी सरदार हैं। आपने वाल्टर नोबल्स कूल में शिक्षा प्राप्त की थी। आप बीका वंश की करमसोर नामक शाखा के राठौर राजपूत हैं। आप तहसीलदार, सूरतगढ़ के नाज़िम, असिस्टंट रेव्हेन्यू कमिश्नर और इन्स्पेक्टर जनरल पुलिस के पद पर रहे थे। अभी आप रेव्हेन्यू कमिश्नर हैं। ई० सन् १०१८ की ३ री जून को ब्रिटिश सरकार द्वारा आपको राव बहादुर की आदरणीय उपाधि प्राप्त हुई थी।

## कुंभाना

यहाँ के ठाकुर दौलत सिंह जी बीका राठौड़ हैं। आप ताज़ीमी पट्टेदार हैं। आपने अजमेर के मेयो कॉलेज में शिक्षा प्राप्त की था। आप अभी हाउस-होल्ड डिपार्टमेंट के कार्य्याध्यक्ष हैं।

## मालासर

मालासर के ठाकुर राव बहादुर गोपसिंह जो विदावत वंश के तेजसिंगोत नामक शाखा के राठौड़ राजपूत हैं। आप ताज़ीमी पट्टेदार सरदार हैं। आप बाडी गार्ड वडूँगर लान्सर्स के अध्यक्ष व महाराज-कुमार के असिस्टंट गार्डियन थे। आप अभी युवराज के मिलिटरी सेक्रेटरी हैं। ई० सन् १९२१ की १ली जनवरी को भारत सरकार ने आपको राव बहादुर का खिताब प्रदान किया था।

## लाखनसार

यहाँ के ठाकुर सरदार बहादुर जीवराज सिंह ताज़ीमी पट्टेदार हैं। आप बिदावत वंश के मनोहरदासोत शाखा के राठौड़ राजपूत हैं। 'सेडुल लाइट' इन्फन्टरी के असिस्टंट कमांडर के पद पर आपने कार्य्य किया था। आप गंगा रिसाला के सीनियर असिस्टंट कमांडंट और कमान्डन्ट थे और बीकानेर स्टेट रिक्रूटिंग ऑफिसर थे। आप अभी राजकीय उत्सव आदि में आये हुए व्यक्तियों का अतिथि सत्कार का प्रबन्ध करने वाले ऑफिसर हैं। आप महाराजा के ए० डी० सी० हैं। ई० सन् १९१७ की २८ वीं जुलाई को भारत सरकार ने आपको ओ० बी० ई० व सरदार बहादुर की पदवी प्रदान की थी। ई० सन् १९२० की १ली जनवरी को आप सी० बी० ई० की उपाधि से विभूषित किये गये थे।

## शानखू

यहाँ के ठाकुर विजयसिंह जी ताज़ीमी पट्टेदार हैं। आप बीकानेर के ६ वें राजा

रायसिंह जी के वंशज हैं और बीका वंश के किशनसिंघोत नामक शाखा के राठौड़ राजपूत हैं।

## कानवाड़ी

कानवाड़ी के ठाकुर चन्द्रसिंह जी ताज़ीमी पट्टेदार हैं। आप बिदावत वंश के खानगोर नामक शाखा राठौड़ राजपूत हैं आपने प्रथम तो वाल्टर नोबल्स स्कूल बीकानेर में और तत्पश्चात् अजमेर के मेयो कॉलेज में शिक्षा प्राप्त की है। आपने हाइयर डिप्लोमा परीक्षा पास की है। आप होम सेक्रेटरी और हाउस होल्ड के सहायक कार्याध्यक्ष हैं।

## सिदमुख

सिदमुख के ठाकुर हरिसिंह जी बीका वंश के सारंगोत शाखा के राठौर राजपूत हैं। आप ताज़ीमी पट्टेदार हैं।

## जैतपुर

जैतपुर के रावत माधव सिंह जी ताज़ीमी पट्टेदार हैं। आप कंधलोत वंश की रावटाट–गोपालदसोत नामक शाखा के राठौड़ राजपूत हैं। आपने अजमेर के मेयो कॉलेज में शिक्षा प्राप्त की है।

## कचोर

कचोर के ठाकुर प्रतापसिंह कंधलोत वंश की बानीरोट शाखा के राठौड़ राजपूत हैं। आप रा० बहादुर ठाकुर लालसिंह चुरुवाला के पुत्र हैं। आप ताज़ीमी पट्टेदार हैं।

## जसाना

यहाँ के ठाकुर सदूलसिंह ताज़ीमी पट्टेदार हैं। आप बीका वंश की सारंगोत शाखा के राठौड़ राजपूत हैं।

## नीमां

यहाँ के ठाकुर सूरज बख़्शसिंह ताज़ीमी पट्टेदार हैं। आप बीका वंश की किशनसिंगोत शाखा के राठौड़ राजपूत हैं।

## बोघरा

रावजी गुलाबसिंहजी—आप ताज़ीमी राजवी हैं। आपने बीकानेर राज्य की सेना के ऑफिसर कमांडिंग के पद पर कार्य्य किया। इसके पश्चात् आप महाराजा साहब के शरीर-रक्षक तथा ए० डी० सी० रहे। अब आप बीकानेर के पुलिसविभाग के इन्स्पेक्टर-जनरल हैं।

**महाराजा जगमल सिंह जी**—आप बीकानेर के वर्तमान महाराजा साहब के चचेरे भाई स्वर्गीय महाराज नाहरसिंहजी के ज्येष्ठ पुत्र हैं। आप देवड़ीवाला राजवी हैं। आपने अजमेर के मेयो कॉलेज में अध्ययन कर डिप्लोमा की परीक्षा पास की। इसके पश्चात् आपने राज्य के पोलिटिकल विभाग में सेक्रेटरी के पद पर काम किया। कुछ दिनों तक आप राज्य की कौंसिल के स्थायी पब्लिक वर्कस् मेम्बर रहे। अब आप बीकानेर महाराजा के खास ए० डी० सी० हैं तथा गङ्गा रिसाला के ऑनररी मेजर हैं। आपके दो भाई हैं, जिनका नाम क्रमशः मेजर महाराज नारायणसिंह तथा कॅप्टन महाराज पृथ्वीसिंह हैं।

**महाराजा नारायण सिंह जी**—आप अजमेर के मेयो कॉलेज से डिप्लोमा की परीक्षा में उत्तीर्ण हुए। आपने महाराजा साहब के एडीशनल सेक्रेटरी तथा प्राइवेट सेक्रेटरी पदों पर कार्य्य किया है। अब आप पोलिटिकल सेक्रेटरी के पद पर नियुक्त हैं। आप महाराजा साहब के पर्सनल ए० डी० सी० हैं। आप बीकानेर के डूँगर लैंसर्स के ऑनररी मेजर हैं।

**महाराज पृथ्वी सिंह जी**—आप स्वर्गीय महाराज नहारसिंह जी के तृतीय पुत्र हैं। आपने दोनों ज्येष्ठ भ्राताओं की भाँति आपने भी अजमेर के मेयो कॉलेज से डिप्लोमा प्राप्त किया। पहले आप बीकानेर कौंसिल के रेव्हेन्यू व अर्थ-विभाग के मेम्बर के पर्सनल असिस्टंट थे, किन्तु इस समय आप महाराजा साहब के प्राइव्हेट सेक्रेटरी के पद पर नियुक्त हैं। आपने इन्दौर के इण्डियन कॅडेट्स ट्रेनिङ्ग स्कूल में फौजी शिक्षा प्राप्त की थी। इसके पश्चात् ई० सन् १९१९ में आप १३वीं राजपूत पलटन के द्वितीय लेफ्टनंट के पद पर नियुक्त हुए। ई० सन् १९२० की फरवरी के पश्चात् १ साल तक आप मेसोपेटामिया के युद्धों में शरीक थे। इसके बाद १९वीं इन्फैंटरी में सम्मिलित हुए और १९२१ के जुलाई मास तक वजीरीस्तान में रहे। आप बीकानेर महाराजा साहब के पर्सनल ए० डी० सी० हैं तथा बीकानेर की 'सादुल लाइट इन्फन्टरी' के ऑनररी कॅप्टन हैं।

बीकानेर राज्य में बहुत से धनिक सेठ हैं, जो कि बड़े २ व्यापार करते हैं। उन सेठों में कुछ धनिकों का वर्णन यहाँ संक्षेप में दिया जाता है:—

( १ ) **बहादुरमल रामपुरिया**—आप ओसवाल जाति के हैं। आप बीकानेर में निवास करते हैं। कलकत्ते में आपका कपड़े का बड़ा व्यापार चलता है। आपकी दुकान की एक शाखा इंग्लैण्ड के मन्चेस्टर शहर में है।

( २ ) **राय बहादुर सेठ सर विशेश्वरदास ( नाह्टा )**:—आप महेशरी डागा जाति के हैं तथा बीकानेर के प्रमुख साहूकार हैं। कलकत्ता, बम्बई, नागपुर, कामटी, रायपुर

डूँगरगढ़, नंदगाँव, हैदराबाद, मद्रास, बंगलोर, जबलपुर आदि विभिन्न स्थानों में आप सुप्रसिद्ध सेठ माने जाते हैं। ईसवी सन् १९०१ की ९वीं नवम्बर को आपको राय बहादुर की उपाधि प्राप्त हुई तथा ईसवी सन् १९२१ की पहली जनवरी को आप 'नाइट' की उपाधि से विभूषित किए गए।

**( ३ ) सेठ चन्द्रमाल ढाधा सी० आई० ई:**—आप ओस्वाल महाजन हैं। आप बीकानेर के धनिक साहूकार हैं। हैदराबाद, बनारस तथा बेगुनघाट में भी आपकी दूकानें हैं। ई० सन् १९१६ की ३ जून को आपको सी० आई० ई० की उपाधि प्राप्त हुई थी।

**( ४ ) नोहर के सेठ जगन्नाथ थिरमी**—आप एक बड़े साहूकार हैं। पुरानी तहसील में आपकी कुछ ज़मीन है। अन्य स्थानों से भी आपका व्यापार चलता है।

**( ५ ) सेठ कस्तूरचंद जी कोठारी**—आप महेश्वरी वैश्य जाति के हैं। आप बीकानेर के एक महत्वशाली साहूकार हैं। कलकत्ता, बम्बई, मद्रास, आगरा और दिल्ली आदि स्थानों में आप व्यापार करते हैं।

**( ६ ) राय बहादुर नरसिंहदास मेहता**—आप बीकानेर के बैंकर हैं। बेगुन घाट में आपकी कॉटन फैक्टरीज़ हैं।

**(७) राय बहादुर सेठ रामचन्द्र मिंत्री**—आप बीकानेर राज्य के गौरवशाली साहूकारों में से एक हैं। कलिमपाँग तथा अन्य स्थानों में आपकी दूकान की शाखाएँ हैं। आप इस राज्य के रेनी नामक स्थान में निवास करते हैं। ई० सन् १९०६ की पहली जनवरी को आपको भारत सरकार की ओर से राय बहादुर की उपाधि प्रदान की गई थी।

**( ८ ) रामगोपाल मेहता**—आप एक बड़े साहूकार हैं। देहली और करांची में आपकी दूकानें हैं।

**( ९ ) सेठ रामरतन दास बागरी**—आप महेश्वरी वैश्य हैं और बीकानेर के बड़े साहूकारों में गिने जाते हैं। कलकत्ता, कोटा, इन्दौर आदि स्थानों में आपका व्यापार चलता है।

**(१०) सेठ सम्पतराय डूँगर**—आप ओसवाल वैश्य हैं। आप बीकानेर के धनवान बैंकरों में से हैं। कलकत्ता में आपका अच्छा रोकड़ी व्यवहार चलता है। आप बीकानेर के सरदार शहर नामक स्थान में रहते हैं।

**(११) सेठ तुलाराम सुराना**—आप चुरू नामक स्थान में निवास करते हैं। आप ओसवाल जाति के वैश्य हैं। आप कलकत्ते के एक महत्वशाली साहूकार हैं।

# भोपाल राज्य के जागीरदारों का इतिहास

भोपाल राज्य में ३६ जागीरदार हैं। इनमें से अधिकांश व्यक्तियों को ये जागीरें नवाब सिकन्दरजहाँ बेगम के समय में प्रदान की गई थीं। अपनी २ जागीर के स्वामित्व का इन जागीरदारों को कोई हक नहीं है। इनके अराजक बन जाने अथवा अविचारपूर्ण कार्य करने की हालत में भोपाल रियासत इनकी जागीरें छीन सकती है।

किसी भी जागीरदार की मृत्यु के पश्चात उसकी जागीर पर रियासत का अधिकार हो जाता है। इसके पश्चात् उस जागीर के हकों की जाँच करके मृत जागीरदार के वंशजों को फिर नई सनद प्रदान की जाती है। कुछ जागीदारों से सैकड़ा २५) रुपये के हिसाब से खिराज लिया जाता है।

मुसलमान जागीरदार की मृत्यु के अनन्तर उसकी जागीर के 'मुसलिम-कानून' के अनुसार हिस्से किये जाते हैं। किन्तु हिन्दुओं की जागीरें उस वंश के ज्येष्ठाधिकारी ही को प्रदान की जाती हैं।

कुछ जागीरदारों का संक्षिप्त वर्णन नीचे दिया जाता है:—

( १ ) **ठाकुर चैनसिंह:**—नजीराबाद तहसील में आपके १८ गाँव जागीर में हैं। आपकी आमदनी लगभग २१, ३०० वार्षिक है। आप सोलंकी राजपूत हैं। बेरसिया ज़िला, जो कि अब भोपाल राज्य के अधीन है, पहले आपके पूर्वजों के अधिकार में था। आपके पिता का नाम राव बहादुर ठाकुर छत्रसालजी था।

( २ ) **कोलुखेड़ी के ठाकुर:**—छत्रसालसिंह जी हैं। आप सोलंकी राजपूत हैं। बेरसिया और नजीराबाद तहसील में आपके १४ गाँव हैं। आपकी वार्षिक आय १०, ६९४ रुपये हैं। भोपाल राज्य की बेरसिया तहसील हस्तगत करने के पहले आपके पूर्वजों का भी उस पर अधिकार था।

( ३ ) **गढ़कुण्ड के ठाकुर:**—करणसिंह जी हैं। आप सोलंकी राजपूत हैं, आपको ५ गाँवों की जागीर है, जिससे वार्षिक ७२०७ रुपया आमदनी होती है। इन गाँवों में ईसरी सिंह, मदनसिंह और प्यारेसिंह का भी हिस्सा है।

( ४ ) **नरपतिसिंह ( उर्फ बाबूलाल )**—आपके पिता का नाम ईसरीसिंह था। आप सोलंकी राजपूत हैं। नजीराबाद तहसील में आपके ५ गाँव हैं, जिनसे आपको ४,१२१ रुपये वार्षिक आय होती है।

**( ५ ) सिधुरा के ठाकुरः**—विजयसिंह जी सोलंकी राजपूत हैं। आपके नजीराबाद तहसील में ४, ३७८ की वार्षिक आय वाले तीन गाँव जागीर में हैं।

**( ६ ) ठाकुर रामसिंह जीः**—आप भगवाँ के ठाकुर करणसिंह जी के पुत्र हैं। आप भी सोलंकी राजपूत हैं। नजीराबाद तहसील के दो जागीर गाँवों से आपको १,६३६ रुपया वार्षिक आमदनी होती है।

**( ७ ) ठाकुर लालसिंह जीः**—आपके देवीपुरा और दोराहा तहसीलों में ३ गावों की जागीर है। इनसे आपको १,५१३ रुपये वार्षिक आमदनी होती है। आप सोलंकी राजपूत हैं।

**( ८ ) ठाकुर भोपालसिंह जीः**—आप लरकोई के ठाकुर के नाम से प्रसिद्ध हैं। आपके नसरुल्लागंज और मरदानपुर तहसीलों में ११ गाँव हैं। इनसे आपको २२,७२५ रुपये वार्षिक आमदनी होती है, किन्तु ७९८० रुपये दूसरे हिस्सेदारों को दिये जाते हैं।

**( ९ ) राजा निर्भयसिंह जीः**—आप राठौड़ राजपूत हैं। आपका जन्म ई० सन् १८८४ में हुआ था। इच्छावर और आष्टा तहसीलों में आपके १९ गाँव हैं। आपकी वार्षिक आय लगभग १२८३८ रुपये है। इसमें से ८४००) रुपये आपके हिस्सेदारों को दिये जाते हैं।

**( १० ) ठाकुरलाल प्रेमसहायः**—आप सिरमऊ के घनश्याम सहाय जी के पौत्र हैं। आप राजगोंड जाति के हैं। सिलवानी और बेगमगंज तहसील में आपके ११ ग्राम हैं, जिनसे ११, २०० रुपयों की वार्षिक आमदनी होती है।

**( ११ ) ठाकुर उमराव सहायः**—आप राजगोंड जाति के हैं। ई० सन् १८५१ में आपका जन्म हुआ था। नसरुल्लागंज और मरदानपुर तहसील में आपके १५ गाँव हैं, जिनकी आय १२, ६४९ रुपये है।



# रीवाँ राज्य के जागीरदारों का इतिहास

## बघेला राजपूत जागीरदार

निम्न लिखित जागीरदारों में अधिकांश रीवाँ राज-परिवार के वंशज हैं।

**( १ ) वेंकट रमणसिंह कृपापत्राधिकारी महाराव राजा रामसिंह राव बहादुरः**—आप बारा के राजा साहब हैं। आप अलाहबाद ज़िले के शङ्करगढ़ नामक स्थान में रहते हैं। आप रीवाँ राज्य के संस्थापक राजा व्याघ्रदेव के पुत्र कन्धारदेव के वंशज हैं। आपने रीवाँ राज्य के भिन्न २ पदों को सुशोभित किया है। ई० सन् १९१९-२० में आप रीवाँ की कौंसिल के अध्यक्ष थे। आपने अब राज्य-कार्य से अवसर ग्रहण कर लिया है। आपके कनिष्ठ भ्राता कुँवर भारतसिंह जी यू० पी० के एक माल हाकिम थे। ई० सन् १९२१ में भारतसिंह जी का इन्तकाल होगया। रीवाँ राज्य तथा ब्रिटिश राज्य की ओर से आपको प्रदान की हुई जागीरों की आय लगभग २,००,००० रुपये वार्षिक है। आपके दो पुत्र हैं।

**( २ ) चोरहट के राजा शिवबहादुरसिंहः**—ई० सन् १८९४ में आपका जन्म हुआ था। आपकी जागीर की आमदनी ९२,००० रुपये वार्षिक है। बारा के राजा साहिब के साथ आपका पारिवारिक सम्बन्ध है। बारा के एक राजा करणसिंह जी के पुत्र इस परिवार के जनक हैं।

**( ३ ) लल्लुशाह राजेन्द्र बहादुरसिंहः**—आप रामपुर के जागीरदार हैं। आपका जन्म ई० सन् १८९९ में हुआ था। चोरहट के राजा मेदनीसिंह जी के द्वितीय पुत्र रामपुर में आकर बसे थे और उन्होंने यह जागीर प्राप्त की थी। आपकी वार्षिक आय लगभग ८८००० रुपये है।

**( ४ ) ताला के लाल यशवन्तसिंह जीः**—आप बघेला राजपूत हैं। आप लाल जनार्दन जी के पुत्र हैं। ई० सन् १९०१ में आपका जन्म हुआ था। आप रीवाँ के महाराजा साहब के प्राइव्हेट सेक्रेटरी हैं। आपको ई० सन् १९२१ मे एक पुत्र उत्पन्न हुआ है।

**( ५ ) लाल सुदर्शनशाह जीः**—आप चमु के जागीरदार हैं। आपके काका राव बहादुर प्रतापसिंह जी रींवा राज्य के दीवान के पद पर थे। आपके पिता भी रेव्हेन्यू कमिश्नर का कार्य करते थे। आपकी जागीर की आमदनी २०,००० रुपये वार्षिक है।

(६) लालगाँव के ठाकुर सुदर्शन शाहजीः—आपका जन्म ई० स० १८७३ में हुआ था। रीवाँ राजपरिवार की सिमरिया शाखा से इस वंश की उत्पत्ति हुई है। यह जागीर आपके पूर्वजों को रीवाँ के महाराजा अजितसिंह जी ने ई० स० १७५४ में प्रदान की थी।

(७) लाल छत्रपतिसिंह जीः—आप इटवान के ठाकुर हैं। आपका जन्म ई० स० १८५९ में हुआ था। महाराजा भावसिंह के भाई बाबू जुझारसिंह इस परिवार के संस्थापक हैं। महाराजा जुझारसिंह जी को पहले रामनगर की जागिर प्रदान की गई थी। किन्तु रीवाँ के महाराजा जसवन्तसिंह जी ने रामनगर जब्त करके उसके बदले इन्हें १०,००० रुपये वार्षिक आय के ४० गांव प्रदान कर दिये। ठाकुर साहब श्रीछत्रपतिसिंह जी वर्तमान महाराजा साहब की नाबालिगी में राज्य की कौंसिल के सभासद निर्वाचित किये गये थे। ई० स० १९१९ से १९२२ तक आप रिजेन्सी कौंसिल के सलाहकार के स्थान पर भी नियुक्त थे।

(८) देवरा के ठाकुर श्रीनिवास प्रसादसिंह जी—आप उपरोक्त इटवान परिवार के रिश्तेदार हैं। आपके पिता तथा पितामह रीवाँ राज्य के दीवान के पद पर नियुक्त थे। आपकी जागीर की वार्षिक आय लगभग २५००० रुपये है। आपके कनिष्ट भ्राता लाल बलवन्तसिंह जी रीवाँ महाराजा साहब के मिलटरी सेक्रेटरी हैं।

(९) पथरेरी के ठाकुर अनुरागसिंह जीः—इटवान-परिवार के संस्थापक बाबू जुझारसिंह जी इस राज्य के जनक सरदार समझे जाते हैं। आपकी जागीर की वार्षिक आय ४००० रुपये हैं। आपके पुत्र का नाम मानसिंह जी है।

(१०) लाल अयोध्या प्रसाद सिंहः—आपका जन्म ई० स० १८६७ में हुआ था। महाराजा अमरसिंह के पुत्र इस परिवार के पूर्व पुरुष समझे जाते हैं। आपकी वार्षिक आय ६,००० रुपयों के लगभग है। ई० स० १९०७ में आपके एक पुत्र उत्पन्न हुआ था।

(११) लाल उर्मिला प्रसादसिंहः—आप बिक्रमपुर के ठाकुर साहब हैं। आपका जन्म ई० स० १९०२ में हुआ था। आपके भाई का नाम शेषप्रतापसिंह है। जागिर की आमदनी लगभग १०,००० रुपये वार्षिक है।

(१२) कृपालपुर के गदाधरसिंहजीः—आपका जन्म ई० स० १९०२ में हुआ था। आपकी वार्षिक आय लगभग ८००० रुपये है। ई० स० १९२२ में आपको एक पुत्र उत्पन्न हुआ है।

(१३) लाल माधोसिंह जीः—आप सिआहटा के ठाकुर साहब हैं। आपकी आय २००० रुपये है।

(१४) भैया बहादुरलाल राजेन्द्र बहादुरसिंह जीः—आप सोहागपुर के जागीरदार हैं। आपकी वार्षिक आय ५०००० रुपयों से भी अधिक है। आप राजा बीरसिंह जी के वंशज हैं। राजा बीरसिंहजी को सोहागपुर और मेहर जागीर में मिले थे। कुछ समय के पश्चात् बीरसिंह जी ने सोहागपुर की जागीर अपने द्वितीय पुत्र रुद्रप्रताप को प्रदान कर दी थी। इसके पश्चात् यह जागीर रुद्रप्रताप के वंशजों के अधीन चली आती थी; किन्तु ई० स० १८०२ में नागपुर के रघुजी भोंसले ने इस पर अपना अधिकार कर लिया। इसके पश्चात् ई० स० १८२६ में यह अंग्रेज सरकार के अधीन चली गई। सिपाही-विद्रोह शान्त हो जाने के पश्चात अंग्रेज सरकार ने यह जागीर रीवाँ के महाराजा साहब को वापस लौटा दी तथा रीवाँ महाराजा रघुराजसिंह जी ने प्रसन्न होकर इसे फिर रुद्रप्रताप जी के वंशज सरदार को प्रदान कर दी।

(१५) लाल सन्तकुमारसिंहः—आप कोठी निगवानी के ठाकुर साहब हैं। कोठी निगवानी जागीर की वार्षिक आय ४०,००० रुपये है, इसमें से एक तृतीयांश आपके एक भ्राता को दिया जाता है; शेष आमदनी का आप उपभोग करते हैं। आप उपरोक्त सोहागपुर परिवार में से हैं।

(१६) लाल राजेन्द्र बहादुरसिंहः—आपका परिवार सोहागपुर वंश की एक शाखा है। जैतपुर जागीर से आपको ११,००० वार्षिक प्राप्ति होती है। ई० स० १९१३ में आपको एक पुत्र उत्पन्न हुआ था।

(१७) लाल भगवत प्रसादसिंहः—आप निगवानी के ठाकुर साहब हैं। आपकी वार्षिक आय लगभग ५००० रुपये है।

(१८) उपेन्द्र रमनसिंहः—आप चान्दिया के ठाकुर साहब हैं। ई० सन् १८९५ में आपका जन्म हुआ था। आपका २०० गाँव जागीर में हैं। जिनसे प्रति वर्ष ४५००० रुपयों की आमदनी होती है। राजा विक्रमाजीत के चतुर्थ पुत्र मंगदराय आपके परिवार के जनक थे। मंगदराय जी रीवाँ राज्य की ओर से देहली सम्राट् के दरबार में हाज़िर रहते थे।

(१९) सरदार पद्मनाथसिंहः—आप बैकुण्ठपुर के ठाकुर साहब हैं। आपका जन्म ई० सन् १८६५ में हुआ था। आपकी वार्षिक आय लगभग २५००० रुपये वार्षिक है। आपके पौत्र का नाम विष्णुप्रतापसिंह है। ये पौत्र ही आपके उत्तराधिकारी हैं। इस परिवार की स्थापना महाराजा वीरसिंह देव के कनिष्ठ पुत्र होरल देव से हुई है।

(२०) सरदार चन्द्रशेखरसिंहः—आप रामपुर के जागीरदार हैं तथा बघेलों के

तेन्दून परिवार के हैं। आपके पुत्र का नाम सरदार अवधेश प्रतापसिंह है जिन्होंने बी० ए०; एल० एल० बी० की डिग्री प्राप्त की है। आप की वार्षिक आय ८००० रुपये है।

( २१ ) **लाल जगदेश्वरीसिंहः**—आप घुमान के जागीरदार हैं। महाराजा वीरसिंह देव के भ्राता जनकदेव के वंश में आपकी उत्पत्ति हुई है। जनकदेव को ३६० गाँव जागीर में मिले थे। किन्तु महाराजा विश्वनाथसिंह के समय जनक देव के हाथों से ये ग्राम छीन लिये गये। इस समय केवल इन्हें एक ग्राम प्रदान किया, जिससे इस परिवार को ५,८०० रुपयों की वार्षिक आमदनी होती है।

( २२ ) **कल्याणपुर के ठाकुर साहब हरिशरण सिंह जीः**—आपकी वार्षिक आमदनी ४००० रुपये है।

( २३ ) **लाल नरेन्द्रसिंह जीः**—आप महाराजा अमरसिंह जी के एक वंशज सरदार हैं। आपको पनार्मा ग्राम से २५०० रुपयों की आमदनी होती है।

( २४ ) **भारत शरणसिंह जीः**—आप बघेलों के कोठी परिवार में से हैं। आपकी वार्षिक आय लगभग ३००० रुपये है।

---

# देवास राज्य के जागीरदारों का इतिहास

## राजपरिवार के लोग

**श्रीमन्त जगदेवराव पँवार, बापू साहेब महाराज विश्वासराव बहादुर महाराज संस्थान सूपा-जामगोद पंत प्रतिनिधिः**—आप वर्तमान देवास महाराजा साहब के कनिष्ट भ्राता हैं। आपने इन्दौर के डेली कॉलेज में तथा अजमेर के मेयो कॉलेज विद्याभ्यास किया। इसके पश्चात आपने राज्य-कार्य्य की बातें सीखीं। आपका राज्य के मुख्य प्रधान के बराबर सम्मान है। आपको जामगोद तथा पगारा नामक दो गाँव वंश-परंपरा की जागीर हैं। इसके अतिरिक्त दक्षिण में सूपा नामक गाँव भी आपकी जागीर में है। देवास राज्य से आपको कुछ नकद भी मिलती है। इस प्रकार सब मिलाकर आपकी आय ४००००) सालाना हो जाती है। बम्बई प्रान्त के जागीरदारों में आप द्वितीय श्रेणी के जागीरदारों में गिने जाते हैं। आप बम्बई के अहमदनगर जिले की ओर से लेजिस्लेटिव कौंसिल के सदस्य भी हैं।

## प्रथम श्रेणी के सरदार

**दीवान बहादुर सरदार पण्डित नारायणप्रसाद जी, मोरछालदार सर अवाश पन्त प्रधानः**—आप देवास राज्य के वर्तमान दीवान साहब तथा बिजाना ग्राम के जागीरदार हैं। आप इस राज्य के प्रमुख सरदार हैं। जागीर तथा अन्य दूसरी नक़द आमद से आपको २०००० वार्षिक की आय होती है। आप देवास के वर्तमान महाराजा के साथ उनके बाल्य-काल ही से रहे हैं। पहले पहल आप उनके शिक्षक हुए। इसके पश्चात आप प्रायवेट सेक्रेटरी तथा खास हाउस होल्ड ऑफिसर के पद पर नियुक्त हुए। ई० सन् १९०८ से आप इस राज्य के मिनिस्टर का कार्य्य करते हैं। आपकी बहुमूल्य सेवाओं के पुरस्कार स्वरूप ई० सन् १९१७ में आप 'रायबहादुर' की उपाधि से विभूषित हुए। इसके ५ वर्ष पश्चात् अर्थात् ई० सन् १९२२ में आप 'दीवान बहादुर' की उच्च उपाधि से गौरवान्वित किये गये।

आप बड़े कार्यदक्ष हैं। भारत के दरिद्र किसानों की ओर आपका बड़ा ध्यान है। वर्तमान्-शिक्षा प्रणाली में समुचित सुधार करने के लिये आपने मलवा प्रान्त से इन्दौर के समीप एक गुरुकुल की संस्थापना की है। आप ही के सतत परिश्रम तथा प्रचुर सहायता से यह गुरुकुल उद्घाटित हुआ है। इस गुरुकुल की उन्नति के लिये आप तन, मन, धन से जुटे हुए

हैं। आपका यह कार्य्य अत्यन्त स्तुत्य हैं। इस गुरुकुल का उद्घाटन एक बड़े ऊंचे आदर्श को सामने रख कर किया गया है।

आपके तीन पुत्र हैं। ज्येष्ठ कुमार का नाम सरदार शिवप्रसाद जी हैं। आपका जन्म ई० स० १९०७ में हुआ था।

**इस्तमुरार ठाकुर ओंकारसिंह:**—आप चालड़ा राजपूत हैं। आपको आठ गाँव इस्तमुरारी हक पर मिले हैं। आपका एक जागीर गांव भी है। आपकी वार्षिक आय लगभग ७००० रुपयों के हैं।

**इस्तमुरार ठाकुर गजराजसिंह:**—आप सीसोदिया राजपूत हैं। आपके दो गाँव इस्तमुरारी हक हैं तथा १४००) टांके के मिलते हैं। आपकी वार्षिक आय लगभग ४०००) रुपये हैं। इस समय आप नाबालिग हैं।

**इस्तमुरार ठाकुर दलपतसिंह जी:**—आपके इस्तमुरारी हक पर तीन गांव हैं। आपकी भी आय ४०००) है। आप नाबालिग हैं।

# बूँदी राज्य के जागीरदारों का इतिहास

**महाराज ईश्वरीसिंह जीः—**आप बन्सी के जागीरदार हैं तथा बूँदी के वर्तमान महाराजा साहब के भ्रातृपुत्र हैं। आपका जन्म ई० सन् १८९३ की ७ वीं मार्च को हुआ था। आपके पिता का नाम महाराज रघुराज सिंह जी था, जो ई० सन् १९०५ के दिसम्बर मास में स्वर्गवासी होगये। आपकी जागीर की आय २००००) वार्षिक है। यह जागीर ई० सन् १७८४ में स्थापित हुई थी। आपको कर नहीं देना पड़ता, किन्तु दरबार की नौकरी देनी पड़ती है।

**महाराज इन्दुसिंह जीः—**आप डूगरी के जागीरदार हैं तथा जनिया के महाराज के तृतीय पुत्र हैं। आपका जन्म ई० सन् १८८७ में हुआ था। ई० सन् १९०७ के मार्च मास में आप इस ठिकाने पर अभिषिक्त हुए। डूगरी जागीर की आय लगभग २०० ० रुपये वार्षिक है। मूलतः ई० सन १८२६ में यह जागीर महाराज सरदार सिंह जी को प्राप्त हुई थी। वर्तमान महाराज दरबार को खिराज नहीं देते परन्तु दरबार की नौकरी करते हैं।

**महाराज रणबीरसिंह जीः—**आप गूडा के महाराज हैं। आपका जन्म ई० सन् १९०२ में हुआ था। अपने पिता अर्जुनसिंह जी की मृत्यु के पश्चात् ई० सन् १९०७ में आप इस स्थान पर अभिषिक्त हुए। स्वर्गीय महाराज अर्जुनसिंह जी महाराव राजा रामसिंह जी के ज्येष्ठ पुत्र थे। यह जागीर ई० सन् १८५६ में कायम हुई। इसकी आय १००००) रुपये है। कर्ज अधिक हो जाने से आजकल इस पर बूँदी दरबार की देख-रेख है। यहाँ के महाराज उपरोक्त सरदारों की भाँति खिराज नहीं देते, किन्तु नौकरी देते हैं।

**महाराज हरिराजसिंह जीः—**आप माटोन्डा के जागीरदार हैं। आपका जन्म ई० सन् १७९६ के जून मास में हुआ था। आपके पिता का नाम महाराज हरिनाथसिंह जी था, जो ई० सन् १९१७ की १६वीं दिसम्बर को परलोकवासी हुए। आपकी जागीर की आय १०००० रुपये वार्षिक है, यह जागीर आपके पूर्व पुरुषों को सम्वत् १९२५ में प्राप्त हुई थी। आप कर नहीं देते, किन्तु दरबार की नौकरी देते हैं।

**महाराज करणसिंह जीः—**आप रावराजा गोपीनाथ जी के तृतीय पुत्र बैरीसाल के वंशज हैं तथा खेड़ा राईधुरी के जागीरदार हैं। इस जागीर के भूतपूर्व महाराज का नाम जसवन्त सिंह जी था, जो सम्वत् १९७१ में निःसन्तानावस्था में स्वर्गवासी हो गये। वर्तमान महाराज इन्हीं के दत्तक पुत्र हैं। इस जागीर की उत्पत्ति ई० सन् १७५९ में हुई है। इसकी वार्षिक आय १०,५५० रुपये है। वर्तमान महाराज दरबार को ५४० रुपये बतौर खिराज के देते हैं तथा २५ घुड़सवारों सहित दरबार की सेवा में उपस्थित रहते हैं।

**ठाकुर सिंहलालजीः**—आप सोलंकी राजपूत हैं तथा पागरों के ठाकुर साहब हैं। आपका जन्म सन् १८८६ में हुआ। आपके पितामह का नाम ठाकुर इन्दुलाल जी था जिनका सन् १९१४ के फरवरी में स्वर्गवास हो गया। इन्हीं के पश्चात् आपको पागरों की जागीर प्राप्त हुई। जिसकी आय ३,८०१ रुपये है। १७२ रुपये खिराज के दिये जाते हैं।

ठाकुर साहब को ९ घुड़सवारों सहित दरबार की सेवा में उपस्थित रहना पड़ता है।

**महाराज शिवराजसिंह जीः**—आप धोवरा जागीर के स्वर्गीय महाराज मोरसिंह जी के पुत्र हैं। ई० सन् १९१८ के अक्टोबर में आप धोवरा की जागीरदार बने। जागीर की वार्षिक आय ९००० है। इनमें से ९७५ रुपयों के लगभग दरबार को खिराज के बतौर दिये जाते हैं। महाराज शिवराजसिंह जी को अपने १७ घुड़सवारों सहित दरबार की नौकरी देनी पड़ती है।

**महाराज हरिनाथसिंह जीः**—आप जैतगढ़ के जागीरदार हैं तथा रावराजा गोपीनाथ जी के पुत्र महासिंह के वंशज हैं। आपका जन्म ई० सन् १८७३ में हुआ था।

आप बून्दी राज्य की कौंसिल के सदस्य हैं। आपके चार पुत्र हैं:—( १ ) सिवनाथ सिंह जी, ( २ ) रामनाथसिंह जी, ( ३ ) विजयसिंह जी और ( ४ ) जयनाथसिंह जी। इन में से ज्येष्ठ कुमार शिवनाथसिंह जी का जन्म ई० सन् १८९३ में हुआ था।

जैतगढ़ जागीर की स्थापना ई० सन् १७४९ के लगभग हुई थी। इसकी वार्षिक आय ३३०० रुपये हैं। इनमें से ६१० रुपये बूँदी दरबार को बतौर खिराज के दिये जाते हैं। जागीरदार साहब को ६ सवार सहित दरबार की नौकरी के लिये सदैव उद्यत रहना पड़ता है।

**ठाकुर शिवदानसिंह जीः**—आप बरून्धा के जागीरदार साहब हैं, जिसकी वार्षिक आय ४१०० रुपयों के लगभग है। यह जागीर ई० सन् १७४८ में महाराव राजा उम्मेदसिंह जी ने प्रदान की थी। आपके पिता जी का नाम राठौर धोकलसिंह जी था, जिनका ई० सन् १९१० को ७ फरवरी को देहान्त हो गया। आप राजपूत हितकारिणी सभा के सदस्य हैं। आपके शम्भूसिंह नामक एक पुत्र है, जिसका जन्म ई० सन् १९०७ में हुआ था।

**महाराजा अजयराजसिंह जीः**—आपका जन्म ई० सन् १९१० के फरवरी मास में हुआ था। आपके स्वर्गीय पिताजी का नाम महाराज वेरीसाल जी था। ई० स० १९१९ में आप इस ठिकाने पर अधिष्ठित हुए। इसकी वार्षिक आय ६००० रुपये हैं, जिनमें से ८८२ रुपये खिराज के देने पड़ते हैं। इस ठिकाने को तारागढ़ दुर्ग पर अपने ४५ पैदल सिपाही रखने पड़ते हैं। स्वतः महाराज साहब भी बूँदी दरबार की सेवा में उपस्थित रहते हैं।

---

# कोटा राज्य के जागीरदारों का इतिहास

## सरदार

### इन्दुगढ़

इन्दुगढ़ के वर्तमान जागीरदार साहब का नाम महाराज सुमेरसिंह जी हैं। आप छापोल के महाराज उम्मेदसिंह जी के पुत्र हैं। इस जागीर के स्वर्गीय महाराज शेरसिंह ने आपको दत्तक ग्रहण किया था। इस जागीर के अधिष्ठाता महाराज इन्दुसाल जी थे, जो कि बूँदी के सुप्रसिद्ध रावराजा गोपीनाथ जी के पुत्र थे। इन्हीं इन्दुसाल जी ने अपने नाम पर इन्दुगढ़ बसाया था। यह स्थान कोटा से ४५ मील उत्तर की ओर है। वर्तमान महाराज अभी नाबालिग हैं। अतएव इस जागीर की देख-रेख कोटा राज्य के महकमा खास के हाथों में है।

इन्दुगढ़ में कुल ९२ ग्राम हैं जिनकी वार्षिक आय लगभग २०५००० रुपयों के है। इसमें से १७,५०६ रुपये के बतौर खिराज के कोटा राज्य को दिये जाते हैं और कोटा राज्य की ओर से इस खिराज के ६,९६९ रुपये जयपुर राज्य को दिये जाते हैं।

### खाटोली

खाटोली ठिकाना कोटा से ५० मील उत्तर-पूर्व की ओर बसा हुआ है। इसमें कुल ३० ग्राम हैं, जिनकी वार्षिक आय लगभग ८२,७०० रुपयों के है। यह ठिकाना कोटा राज्य को ७६३२–८–० बतौर खिराज के देता है तथा कोटा राज्य की ओर से इस खिराज के ३९८२–८–० जयपुर राज्य को दिये जाते हैं।

इस जागीर के अधिष्ठाता सरदार का नाम अमरसिंह जी था, जो कि इन्द्रगढ़ के महाराज गजसिंह के द्वितीय पुत्र थे। जिस समय मुगल सम्राट् औरङ्गजेब ने दक्षिण पर आक्रमण किया था उस समय अमरसिंह जी भी बूँदी के महाराव राज बुधसिंह जी के साथ आक्रमण में शरीक थे। इन्होंने अच्छी वीरता प्रदर्शित की थी। इसके पश्चात् ई० सन् १७६१ में इन्होंने दौलत खाँ नामक एक सरदार से पार्वती नदी के किनारे का खाटोली नामक स्थान छीन लिया और तभी से यह जागीर स्थापित हुई।

इस जागीर के वर्तमान महाराज का नाम बलवीरसिंह जी है। आपका जन्म ई० स० १९०५ में हुआ था। आपके पिता का नाम अपारबलसिंह जी था तथा पितामह का नाम

बलवन्तसिंह जी। बलवन्तसिंह जी के जीते जी आपके पिता अपारबलसिंह जी इस लोक से चल बसे। अतएव अपने पितामह की मृत्यु होने पर ई० सन् १९१२ में आप इस स्थान पर अभिषिक्त हुए। आपके काका का नाम महाराज शंकरसिंह है।

## बालवन

बालवन के ठाकुर साहब महाराज बैरीसाल जी बूँदी के कुँअर गोपीनाथ जी के पुत्र बैरीसाल के वंशज हैं। इनकी वार्षिक आय लगभग १६००० रुपये है। इसमें से ये १७२८-६-० कोटा राज्य को बतौर खिराज के देते हैं और कोटा राज्य की ओर से इस खिराज में से ११२८-६-० जयपुर राज्य को दिये जाते हैं। वर्त्तमान महाराज के पिता का नाम महाराज गंगासालजी था, जिनकी मृत्यु होने पर आप ई० स० १९१५ की ७ वीं अगस्त को इस स्थान पर आप अभिषिक्त हुए।

## गैंता

गैंता, करवर, पुसोद और पिपलदा के ठिकाने हरनावत की जागीरों के नाम से प्रसिद्ध हैं। ये चारों ठिकाने पुसौद परगने के विभाग हैं। ई० सन् १६४२ में मुगल सम्राट् शाहजहाँ ने यह परगना बूँदी के राव राजा भोज के द्वितीय पुत्र हरनारायण जी के वंशज खुशालसिंह जी को प्रदान किया था। खुशालसिंह ने इसे अपने तीन चचेरे भाइयों में निम्न प्रकार बाँट दिया था :—

( १ ) अमरसिंह को गैंता ( २ ) जगतसिंह को पुसोद, तथा ( ३ ) दौलतसिंह को पिपलदा।

अमरसिंह जी के तृतीय वंशज का नाम नाथ जी था। ये ई० सन् १७६१ में कोटा के महाराजा के साथ २ जयपुर के आक्रमण में सम्मिलित हुए थे तथा भटवाड़ा में इन्होंने जयपुर राज्य पर पूर्ण विजय प्राप्त की थी। ई० सन् १८१७ में इन नाथसिंह जी के पुत्र शिवधनसिंह जी ने कोटा के प्रतिनिधि बनकर भारत सरकार के साथ सुलह करने में सहायता की थी। इस सहायता के उपलक्ष्य में इन्हें हाथी, घोड़ा, तलवार तथा सम्मान-सूचक वस्त्र प्राप्त हुए थे।

गैंता के वर्त्तमान महाराज का नाम माधोसिंह जी है। आपको वंश परंपरानुगत ७ ग्राम जागीर में हैं। इनके अतिरिक्त आपको कोटा राज्य की ओर से आठ ग्राम और जागीर में मिले हैं। आपकी जागीर कोटा से ४० मील उत्तर-पूर्व की ओर चम्बल नदी के किनारे पर बसी हुई है और उसकी वार्षिक आय २६,९८१ रुपये हैं। आप १९०८-४-६ कोटा राज्य को

बतौर खिराज के देते हैं। इनमें से कोटा राज्य १९३-८-० जयपुर राज्य को देने पड़ते हैं। आपको पहले १३ घुड़सवार कोटा दरबार की नौकरी में देने पड़ते थे, किन्तु अब आप उनके बदले १,०९२ रुपया नकद दे देते हैं। आपका जन्म ई० सन् १८७० में हुआ था। ई० सन् १८८१ में महाराज इन्दुसाल जी की मृत्यु हो जाने से आप इस ठिकाने पर दत्तक आये। आपने मेयो कॉलेज में विद्याध्ययन किया है। आपके पुत्र का नाम अमरराज है, जिनका जन्म ई० सन् १८९२ में हुआ था। ई० सन् १९१८ में आपके एक पौत्र उत्पन्न हुआ था।

## करवर

करवर के ठाकुर साहब का नाम सरवरसिंह जी है। कोटा के उत्तर पूर्व में आपके ७ जागीर ग्राम बसे हुए हैं, जिनकी वार्षिक आय लगभग १२००० के है। आप कोटा राज्य को रुपये १००२-१४ आने वार्षिक बतौर खिराज के देते हैं। इस खिराज में से ३३१-१४-० जयपुर राज्य को मिलते हैं।

यह ठिकाना भारी कर्ज़ से लदा होने से तथा इसका शासन अव्यवस्थित होने से यह ई० सन् १९०२ से कोटा राज्य की देख-रेख में है। वर्तमान ठाकुर साहब इस ठिकाने पर ई० सन् १९१९ से आरूढ़ हुए हैं। आपके एक ज्येष्ठ भ्राता हैं, जिनका नाम हीरसिंह जी है, किन्तु इन्होंने अपना राजगद्दी पाने का हक़ वर्तमान ठाकुर साहब को प्रदान कर दिया है।

## पुसोद

पुसोद जागीर में ५ ग्राम हैं, जिनकी वार्षिक आय १०,१०८ रुपयों के लगभग है। ये कोटा से ४० मील पूर्व की ओर बसे हुए हैं। यहाँ के भूतपूर्व ठाकुर साहब का नाम जयसिंह जी था। इनका ई० सन् १९१५ में स्वर्गवास हो गया। इनको कोई सन्तान न थी। अतएव वर्तमान ठाकुर साहब जगतसिंह जी इस ठिकाने पर दत्तक आये। आपका जन्म ई० सन् १९०७ में हुआ था।

आप इस समय नाबालिग हैं तथा ठिकाने पर अधिक कर्ज़ा है। इससे यह ठिकाना कोटा राज्य की निगरानी में है।

इस ठिकाने से कोटा राज्य को १००२ रुपयों की वार्षिक खिराज़ मिलती है। इन रुपयों में से कोटा राज्य को ३३२ रुपये जयपुर दरबार को देने पड़ते हैं।

## पीपलदा

पीपलदा ठिकाना कोटा से ४० मील पूर्व की ओर स्थित है। इसमें ११ ग्राम हैं, जिनकी वार्षिक आय २२,००० रुपयों के लगभग है। यहाँ के स्वर्गीय ठाकुर साहब का नाम लालसिंह जी था। ये अल्पावस्था में अविवाहित स्थिति में स्वर्गवासी हो गये। अतएव उनके पास के रिश्तेदार ठाकुर भारतसिंहजी इस ठिकाने की गद्दी पर बैठे। आपका जन्म ई० सन् १९०२ की ५वीं अगस्त को हुआ था। आपने अजमेर के मेयो कॉलेज में विद्याध्ययन किया है।

इस ठिकाने की ओर से कोटा दरबार को १००६-१-६ बतौर खिराज के दिये जाते हैं। कोटा दरबार इस खिराज में से ३३१-१२-३ जयपुर दरबार को देते हैं।

## आंतरदा

आँतरदा के ठाकुर साहब का नाम महाराज संग्रामसिंह जी है। आपके पिता का नाम महाराज देवीसिंह जी था। आपकी जागीर की आय १५००० रुपये वार्षिक है। आपका जन्म ई० सन् १८८८ में हुआ था। ई० सन् १९१५ की १८वीं अक्टूबर को आप इस ठिकाने की गद्दी पर बैठे। आपके दो कनिष्ठ भ्राता हैं, जिनके नाम अजितसिंहजी और इन्द्रसिंहजी हैं। आप कोटा राज्य को ३८२८-६-० की वार्षिक खिराज देते हैं। इस खिराज में से कोटा राज्य को ११२८-६-० रुपये जयपुर राज्य को देने पड़ते हैं।

आन्तरदा कोटा के उत्तर पूर्व में ३२ मील की दूरी पर बसा हुआ है।

## निमोला

निमोला ग्राम चम्बल नदी के किनारे पर बसा हुआ है। यह कोटा से ५० मील ईशान्य की ओर है। इसकी आय ६००० रुपये वार्षिक है।

यह ठिकाना इन्द्रगढ़ जागीर के अधीनस्थ है तथा इस स्थान के जागीरदार इन्द्रगढ़ महाराज को ८२० रुपये बतौर खिराज के देते हैं। इसके वर्तमान ठाकुर साहब का नाम महाराजा रणजीतसिंहजी है। आप स्वर्गीय ठाकुर साहब मोतीसिंह जी के दत्तक-पुत्र हैं। ठाकुर मोती सिंह जी का स्वर्गवास ई० सन् १९०० में हुआ था।

इस ठिकाने पर बड़ा कर्जा है।

# ताजीमी जागीरदार

## कोएला

कोएला के जागीरदार हाड़ा राजपूत हैं। इनकी उत्पत्ति कोटा राज्य के प्रथम महाराजा माधोसिंह जी से हुई है। ये उक्त महाराजा साहब के चतुर्थ पुत्र कनीरामजी की सन्तान हैं। वर्तमान ठाकुर साहब राव बहादुर आपजी गोविंद सिंहजी कनीरामजी की १०वीं पीढ़ी में हैं। आपकी जागीर में ९ ग्राम हैं, जिनकी आय २१००० रुपयों के लगभग है। आप २१०१ रुपये सालियाना बतौर खिराज के देते हैं। पहले आप कोटा राज्य के पुलिस विभाग में अपनी ओर से कुछ सवार तथा सिपाही रखते थे, किन्तु उनके बदले अब आप १ २०००)॥ नकद दरबार को देते हैं।

आपका जन्म ई० सन १८८७ में हुआ था। आपने अजमेर के मेयो कॉलेज में अपनी शिक्षा सम्पूर्ण की। इस समय आप कोटा राज्य की सेना के स्टाफ में मुख्य अधिकारी हैं। आपके एक पूर्व पुरुष, जिनका नाम आपजी अमर सिंह था, ई० सन् १८०४ में कर्नल मानसून की ओर से एक युद्ध में लड़े थे। उस समय उन्होंने अच्छी वीरता दिखाई थी तथा उन्हें संग्राम में भारी चोट लगी थी।

आपके चार पुत्र हैं, जिनके नाम क्रमशः रघुराजसिंह, रणधीरसिंह, अमरसिंह, तथा कल्याण सिंह हैं। इनके ज्येष्ठ कुमार रघुराजसिंह जी का जन्म ई० सन् १९११ में हुआ है।

## पलायता

पलायता के ठाकुर साहब कोटा के जनक महाराजा माधोसिंहजी के पुत्र मोहनसिंह जी के वंशज हैं। महाराज मोहनसिंहजी राव मुकुन्दसिंह जी की अध्यक्षता में सम्राट् शाहजहाँ की ओर से लड़े थे और उज्जैन के पास फतेहाबाद नामक स्थान में शाहज़ादा औरंगज़ेब की फौज का सामना करते हुए वीरगति को प्राप्त हुए थे। इनके पश्चात् ई० सन् १८०४ में आपजी अमरसिंह जी कर्नल मानसून की ओर से महाराजा होल्कर की सेना से लड़े थे। इस युद्ध में अमरसिंह जी काम आये थे।

पलायता ग्राम काली सिन्ध नदी के दाहिने तट पर बसा हुआ है। यह कोटा से २६ मील दूरी पर है।

इस ठिकाने के वर्तमान जागीरदार साहब ठाकुर आपजी ओंकारसिंह जी हैं। आपका जन्म ई० स० १८७२ में हुआ था। आपके ज्येष्ठ भ्राता का नाम प्रतापसिंह जी था, जिन्हें

कोटा राज्य की ओर से ५००० रुपया वार्षिक आय की जागीर प्राप्त हुई थी। किन्तु इनका स्वर्गवास हो जाने से आप ही को वह जागीर मिल गई है। आपके पिता का नाम आपजी अमरसिंहजी था। उन्हें 'राव बहादुर' तथा 'सी० आइ० ई०' की उपाधियाँ मिली थीं। वे ई० स० १८७७ में सन् १८९६ तक कौंसिल आफ रिजन्सी के सदस्य रहे थे। आपको भी इस ठिकाने की गद्दी पर अभिषिक्त होने से पहले २००० की जागीर प्राप्त हुई थी। आपने कोटा राज्य के अनेक उच्च पदों पर कार्य किया है। इस समय आप कोटा राज्य के संयुक्त प्राइम मिनिस्टर हैं। आप बड़े उदार तथा विद्याप्रेमी हैं। आपसे जनता बड़ी सन्तुष्ट है। आप बड़े मिलनसार हैं तथा शासन-पटु हैं। आपके पाँच पुत्र हैं। नागदा, डावरी तथा राजगढ़ परिवारों से आपका घनिष्ट सम्बन्ध है।

इस ठिकाने की वार्षिक आय लगभग २२००० रुपये हैं। इनमें से कोटा राज्य को १४४ रुपये बतौर खिराज के दिये जाते हैं। इस ठिकाने की ओर से पहले कोटा राज्य की फौज में कुछ सिपाही रखे जाते थे किन्तु अब उनके बदले १४१० रुपये सालियाना दिया जाता है।

## कुनारी

कुनारी के ठाकुर साहब राव बहादुर राज विजयसिंह जी झाला वंशीय राजपूत हैं। आपका जन्म ई० स० १८६८ में हुआ था। आप मेवाड़ के दिलवारा नामक स्थान के ठाकुर राज फतहसिंह जी के द्वितीय पुत्र हैं तथा कुनारी के स्वर्गीय ठाकुर साहिब राज रूपसिंह जी के दत्तक-पुत्र हैं। आपका विद्याभ्यास अजमेर के मेयो कॉलेज में हुआ था। ई० सन् १८८८ में आप इस ठिकाने पर अभिषिक्त हुए थे। आपकी जागीर की वार्षिक आय लगभग २५,००० रुपये है और आप खिराज के २६९० रुपये कोटा दरबार को देते हैं।

मूलतः यह जागीर कोटा के द्वितीय महाराजा राव मुकुन्द सिंह जी ने दिलवारा के ठाकुर जीतसिंह जी के तृतीय पुत्र अर्जुनसिंह जी को प्रदान की थी।

राज विजयसिंह जी कोटा राज्य के चैरिटी डिपार्टमेंट के मुख्य अधिकारी हैं। ई० सन् १९१८ में आपको 'राव बहादुर' की उपाधि प्राप्त हुई थी। आप के ६ पुत्र हैं, जिनमें से ज्येष्ठ पुत्र का नाम कुँअर चन्द्रसेन है। इनका जन्म ई० सन १८९१ में हुआ था।

## सरथल

सरथल के ठाकुर साहिब बख्तसिंह जी चम्पावत शाखा के राठौड़ राजपूत हैं। यह

झालावाड़ का सब से बड़ा ठिकाना था, किन्तु झालावाड़ दरबार की ओर से कुछ प्रदेश कोटा राज्य को वापस मिलने से यह ठिकाना भी कोटा राज्य के अन्तर्गत आ गया।

सरथल के वर्तमान ठाकुर साहब के प्रपितामह अनारसिंह जी पहले जोधपुर में रहते थे। किन्तु महाराजा मानसिंह के साथ अनबन हो जाने के कारण वे ई० सन् १८०६ में कोटा में आ गये। उनका कोटा के तत्कालीन राज-राणा जालिमसिंह जी पर बड़ा प्रभाव था। अतएव उन्हें हरीगढ़ की जागीर प्राप्त हो गई। उनकी मृत्यु के पश्चात उनके पुत्र प्रेमसिंह राणा मदनसिंह जी के साथ २ झालावाड़ में आये और उन्हें यहाँ सरथल की जागीर प्राप्त हुई। उस समय सरथल जागीर नरपतसिंह नामक एक झाड़ा राजपूत के अधीन थी, किन्तु उसे यहाँ से हटा कर कोटा में कचनावदा की जागीर प्रदान की गई। ठाकुर प्रेमसिंह जी निःसन्तानावस्था में स्वर्गवासी हो गये। अतएव उनकी विधवा स्त्री ने विजयसिंह जी को दत्तक ग्रहण किया। वर्तमान ठाकुर साहब इन्हीं विजयसिंह जी के द्वितीय पुत्र हैं। विजयसिंह जी की मृत्यु के पश्चात उनके पुत्र शिवधनसिंह गद्दी पर बैठे; किन्तु ई० सन् १९२१ में उनका देहान्त हो गया। तभी से वर्तमान ठाकुर साहब उक्त स्थान पर अभिषिक्त हुए हैं।

पहले सरथल की आय लगभग ४०,००० रुपयों के थी, किन्तु अब इसकी आय २५०००) वार्षिक है। इसमें से ६५३ रुपये कोटा राज्य को बतौर खिराज के दिये जाते हैं तथा २० घुड़-सवारों के बदले १६८ रुपये नकद दिये जाते हैं।

## सरोला

सरोला के वर्तमान जागीरदार साहब का नाम पण्डित गनपतराव जी है। आप सारस्वत जाति के दक्षिणी ब्राह्मण हैं। आपका जन्म ई० सन् १८८० में हुआ था। दरबार में आप महाराव जी के बायें हाथ की ओर दूसरे आसन पर बैठते हैं। आपकी जागीर ग्राम सरोला तथा अन्य दूसरे सात ग्राम कोटा से ५० मील की दूरी पर हैं। आपकी जागीर की आय २७,००० रुपये वार्षिक है। यह जागीर कोटा राज्य की ओर से आपके यहाँ गिरवी है।

मूलतः इस परिवार के पूर्व-पुरुष बालाजी पण्डित कोटा में आये थे। उन्हें बाजीराव पेशवा ने यहाँ बूंदी तथा कोटा और मेवाड़ की रियासतों से 'चौथ' वसूल करने को भेजा था। इन्होंने कोटा में अपना निवासस्थान कायम किया था और यहीं रहकर वे अन्य दूसरी रियासतों से चौथ वसूल करते थे। यहाँ उन्होंने अपना एक बैंक भी खोल दिया था। बालाजी पण्डित की मृत्यु के पश्चात उनके पुत्र लालाजी पण्डित भी यहां कार्य्य करते थे। इनकी तत्कालीन

राज-राणा जालिमसिंह जी के साथ मित्रता हो गई। जब ई० सन् १७६६ में महाराजा होल्कर कोटा राज्य पर चढ़ाइयाँ करने की धमकी देने लगे तब इन्होंने कोटा के तत्कालीन ऐजन्ट को अच्छी सहायता दी थी। इससे इनके रियासत पर ९,२७३६४ रुपये कर्ज़ हो गया था। अतएव रियासत ने इन्हें सरोला की जागीर उस कर्ज़ की अदाई के प्रति भुग्वरूप प्रदान की थी।

इस जागीर के भूतपूर्व सरदार मोतीलाल जी का ई० सन् १८१२ में स्वर्गवास हुआ था। अपनी मृत्यु के समय उन्होंने एक पुत्र गोद लिया था, जिनका नाम पुरुषोत्तमराव है। वे तथा पण्डित गणपतराव जी दोनों इस जागीर के अधिकारी हैं।

गणपतराव जी के ३ पुत्र हैं तथा पुरुषोत्तमराव जी के दो हैं।



# देवास (ज्यूनियर) के जागीरदारों का इतिहास



( १ ) **श्रीमान् सदाशिवराव खासे पँवार साहबः**—आप देवास (ज्यूनियर) के महाराज साहब के सौतेले भाई हैं। आपका जन्म ई० सन् १८८१ में हुआ था। आपने इन्दौर तथा अजमेर के राजकुमार कॉलेजों में विद्याध्ययन किया। इसके पश्चात् आप रॉयल कॅडेट कोर में भरती हुए। इंग्लैंड में कुछ वर्षों तक कानून का अभ्यास करने के पश्चात् आप देवास लौटे। आजकल आप ग्वालियर राज्य के हॉम मेम्बर के पद पर नियुक्त हैं। आपके छः जागीर-गावों की आय २२००० रुपये वार्षिक है। आपको ४०००) सालाना नकद मिलता है. आपके पुत्र का नाम श्रीमन्त यशवन्तराव पवार है, जो कि इस समय अजमेर के मेयो कॉलेज में विद्याध्ययन करते हैं।

( २ ) **श्रीमन्त चन्द्रराव पँवारः**—आप दक्षिण में सुपा नामक स्थान के जागीरदार हैं। आप वर्तमान महाराज साहब के काका हैं। आपको ४२०० रुपयों की आय वाला बालोदा नामक एक ग्राम जागीर में है। इसके अतिरिक्त आपको ८८४) रुपये नकद मिलते हैं। आप बम्बई हाते के द्वितीय श्रेणी के सरदारों में से हैं।

( ३ ) **श्रीमन्त धैर्य्यशीलराव पँवारः**—आप महाराज हैबतराव जी के भाई के पौत्र हैं। आपको बादोली नामक एक ग्राम जागीर में है। इससे आपको २८६८ रुपये प्राप्त होते हैं। इसके अतिरिक्त आपको १९०६ रुपये नकद मिलते हैं।

( ४ ) **शंकरराव घाड़गेः**—आप रुपाखेड़ी के जागीरदार हैं। आपके पिता का नाम अमृतराव जी था। रुपाखेड़ी ग्राम की सालाना आमदनी २८६८ रुपये है। इसके अतिरिक्त आपको १९०६) रुपये प्रति वर्ष नकद मिलते हैं।

( ५ ) **दीवान शंकरराव केशव गन्धेः**—आप इस राज्य के दरबारी दीवान साहब हैं। अब आप इस पद का कार्य्य नहीं करते हैं। आपको २५०००) रुपयों की वार्षिक आयवाली जागीर है। इसके अलावा ७१२ रुपये सालाना नकद मिलते हैं।

( ६ ) **विनायक वामन त्रिप्रेः**—आपको बरखेड़ा कोटपाई नामक एक ग्राम जागीर में है। इसकी आय ३५००) रुपये सालाना है। आपके पुत्र की आयु लगभग ३० वर्ष की है।

(७) **राव व्यंकटेश फड़णीसः—**आप इस राज्य के दरम्यान फड़णीस हैं। यद्यपि इस समय आप फड़णीस के पद का कार्य्य नहीं करते, तो भी पहले यह कार्य्य आपही के पूर्वजों द्वारा होता था। आपके चार जागीर ग्रामों की आय १५, १५५ रुपये है। इसके अतिरिक्त ६५१) रुपये आपको नक़द मिलते हैं।

(८) **ठाकुर रामसिंहः** आप बोरखेड़ा के जागीरदार हैं तथा पँवार राजपूत हैं। आपकी आय २२५३ रुपयों की है। इसमें से आपको ५०१ रुपया वार्षिक खिराज के देने पड़ते हैं। आपके पाटवी पुत्र का नाम फतहसिंह है।

**ठाकुर माधवसिंहः—**ये असावनी के जागीरदार हैं। इनका जन्म ई० सन् १८६५ में हुआ था। केवल ३ ही वर्ष की आयु में आप इस स्थान के स्वामी बने। आपकी वार्षिक आय ७६४५ रुपये है। आपको १३९० रुपये टांके के देने पड़ते हैं। आप के ज्येष्ठ पुत्र का नाम अमरसिंह है। आप तोमिया राजपूत हैं।



# धार के जागीरदारों का इतिहास

इस राज्य के आधीनस्थ दो प्रकार के जागीरदार हैं:—

( १ ) राजपूत ठाकुर और भूमिया–जिन्हें ब्रिटिश सरकार की ओर से सनदें मिली हैं।

( २ ) अन-गॅरन्टीड जागीरदार।

निम्नलिखित सब जागीरदारों को अपने २ ठिकाने के शासन के पूर्ण अधिकार हैं, किन्तु इनकी प्रजा को अधिकार है कि वह इनके खिलाफ महाराजा धार को पुनर्विचार के लिये प्रार्थना करे।

## ब्रिटिश गॅरंटी के ठिकाने

### मुल्थान

मुल्थान के ठाकुर भारतसिंह जी हैं। आप ई० सन् १९०१ में इस स्थान की गद्दी पर बैठे। आप सैलाना के स्वर्गीय राजा जसवन्तसिंह जी के पुत्र हैं और इस स्थान पर दत्तक आये हैं।

मुल्थान का क्षेत्रफल ५९ वर्गमील है। इसकी वार्षिक आय ७५ ० रुपये है तथा जन-संख्या १०,०६७ है।

### कच्छी बड़ौदा

कच्छी बड़ौदा का क्षेत्रफल ३४ वर्गमील है। इसकी वार्षिक आय ४६०००) रुपये है। यहाँ के वर्तमान ठाकुर साहब बेणी माधवसिंह जी हैं। आप राठौर राजपूत हैं। आपका जन्म ई० सन् १९ ४ में हुआ था। २ वर्ष की अल्पायु में आप इस ठिकाने की गद्दी पर बैठे। आपने इन्दौर के डेली कॉलेज में विद्याध्ययन किया है।

### दोतरिया (भैसोला)

दोतरिया के ठाकुर साहब ओंकारसिंह जी हैं। आपका जन्म ई० सन् १८८६ में हुआ था। दोतरिया का विस्तार १८ वर्गमीलों में है। इसकी वार्षिक आय २२००० रुपये है। आपका ग्वालियर स्टेट में भी एक जागीर-ग्राम है।

## बखतगढ़

बखतगढ़ के वर्तमान ठाकुर साहब का नाम शेरसिंह जी है। आपकी वार्षिक आय ३१००० रुपये है। आप इस ठिकाने पर ई० सन १९१२ में आरूढ़ हुए थे। आप पँवार राजपूत हैं।

बखतगढ़ जागीर ६६ वर्ग-मीलों में फैली हुई है।

# भूमिया ठाकुर

## बड़ा-बरखेड़ा

बड़ा-बरखेड़ा के जागीरदार नेतसिंह जी भूमिया है, जो कि आंजना जाति के भिलाला है। इनका जन्म ई० सन् १९०७ की ७ वीं नवम्बर को हुआ था। केवल ५ ही वर्ष की आयु में आप इस ठिकाने के स्वामी बने। धार राज्य के अन्तर्गत आपके २९ जागीर ग्राम हैं, जिनकी वार्षिक आय ४५००० रुपये है। इसके अतिरिक्त आपको ग्वालियर राज्य की ओर से ८ ग्राम तथा इन्दौर राज्य की ओर से ७ ग्राम प्राप्त हैं।

आपकी सारी जागीर की आय ५१०००) रुपये है।

## छोटा-बरखेड़ा

छोटा-बरखेड़ा के जागीरदार भैरोंसिंह जी भूमिया है। ये बड़ा-बरखेड़ा के ठाकुर साहब की जाति के हैं। धार राज्य में इनके १९ जागीरदार-ग्राम हैं, जिनकी आय ११००० रुपये है। इसके अतिरिक्त ग्वालियर राज्य में इनके २ जागीर गाँव हैं।

## काली बावड़ी

ममेरसिंह भूमिया काली बावड़ी के जागीरदार हैं। ये आंजना भीलाला हैं। इनका जन्म ई० सन १९०३ में हुआ था। धार स्टेट में इनके १८ जागीर ग्राम हैं, जिनकी सालाना आमदनी १००००) होती है। ग्वालियर राज्य में इनकी एक गांव की जागीर है।

## भारूड़पुरा

भारूड़पुरा के जागीरदार मुकुंदसिंह भूमिया हैं। इनका जन्म ई० सन् १८९३ में हुआ था। धार दरबार की ओर से इनको १५ जागीरी गाँव प्राप्त हैं, जिनकी आय १००००) रुपये वार्षिक है। आपको ५३० रुपये वार्षिक धार राज्य को देने पड़ते हैं। आपको ४५०) रुपये सालाना नक़द मिलते हैं। आपकी कुल आमदनी १२०००) रुपयों के लगभग है।

## गर्दी

गर्दी जागीर का क्षेत्रफल ४ वर्गमील है। इसकी आय ४००० रुपये वार्षिक है। इस जागीर में ६ ग्रामों का समावेश होता है। यहाँ के वर्तमान ठाकुर रघुनाथसिंह जी भूमिया हैं। आप धार दरबार को ३००) रुपया टांका देते हैं।

## कोटीदेह (कोथीड़ा)

कोटीदेह के ठाकुर मोहनसिंह जी भूमिया हैं। इनका जन्म ई० सन् १८८६ में हुआ था। आपके जागीर गांवों की आय २००० रुपये है। आपके पुत्र का भारतसिंह जी है। इनका जन्म ई० सन् १९०७ में हुआ था।

## जामनिया

जामनिया के ठाकुर—भूमिया हमीरसिंह हैं। भारत सरकार की ओर से इनके वंश में दरवी रिसालदार का पद चला आया है। इस पद के लिये प्रतिमास ८०) रुपये मिलते हैं। आपका जन्म ई० सन् १८४६ में हुआ था। आपके पिता का नाम ठाकुर मोतीसिंह जी था। धार राज्य में आपका १ जागीर ग्राम है; ग्वालियर में ५ हैं तथा इन्दौर राज्य में एक है। इन सब की आय २४००० रुपये वार्षिक है। इन ग्रामों के अतिरिक्त व्यवस्था करने के हक में पास हुए ४६ पाड़े (P.ras) आपके हैं।

## राजगढ़

रतनसिंह भूमिया राजगढ़ के जागीरदार हैं। आपका जन्म ई० सन् १८११ में हुआ था। धार राज्य में आपके तीन गांव जागीर के हैं। इसी प्रकार इन्दौर में भी कुछ ग्राम हैं। इसके अतिरिक्त आप को इन्दौर दरबार की ओर से कुछ नकद रुपया मिलता है। आपको ४ ग्राम व्यवस्थायी हक पर प्राप्त हैं।

## नीमखेड़ा या तिरला

नीमखेड़ा के ठाकुर साहब गंगासिंह जी भूमिया हैं। आपका जन्म ई० सन् १९११ में हुआ था। आपको व्यवस्थायी हक में ८९ क्षुद्र ग्राम जागीर हैं। इनके अतिरिक्त धार स्टेट में आपका एक जागीर ग्राम है तथा ग्वालियर और इन्दौर मे आपको ४ गाँव प्राप्त हैं। आपको २०० रुपये सालाना टांके में देने पड़ते हैं।

नीमखेड़ा की आय ४००० रुपये वार्षिक है।

## अन-गॅरंटीड जागीरें

( १ ) **ठाकुर पर्वतसिंह**—आप कोद के जागीरदार हैं। कोद जागीर की आय २०००० रुपये वार्षिक है। आप रतलाम राज-परिवार के हैं तथा जाति से राठौर राजपूत हैं।

( २ ) **ठाकुर जसवन्तसिंह**—आप बिडवाल के ठाकुर साहब हैं। आपका जन्म ई० सन् १८८१ में हुआ था। ५ वर्ष की आयु में आप इस ठिकाने पर दत्तक आये। आपने इन्दौर के डेली कॉलेज में विद्याध्ययन किया। आपके आठ जागीर ग्रामों की आय ३३००० रुपये वार्षिक है।

( ३ ) **ठाकुर मानसिंह**:—आप मांगोला के जागीरदार हैं। आपका जन्म ई० सन् १८९७ में हुआ था। ई० स० १९०१ में आप एकाएक गायब हो गये थे, किन्तु कुछ ही वर्षों पहले आप वापस लौट आये हैं तथा इस ठिकाने का कारबार संभालते हैं। आपकी वार्षिक आय ३००० रुपये है।

---

## धार राज्य के दरबारी अधिकारी

( १ ) **ठाकुर निहालचन्द मण्डलोई धार परगना**:—आप निगम कायस्थ हैं। आपको ३ गाँव जागीर हैं। इन गांवों की तथा अन्य दूसरी जमीनों की आमदनी मिलाकर आपको १२००० रुपये वार्षिक मिलते हैं। आपका जन्म ई० सन् १९०१ में हुआ था।

( २ ) **किशनलाल परमानन्द कानूनगो धार परगना**:—आपका जन्म ई० सन् १८७० में हुआ था। आपको ४ गाँवों की जागीर है। आपको कुछ नक़द वेतन भी मिलता है। आपकी वार्षिक आय १२००० रुपये है। आप निगम कायस्थ हैं।

( ३ ) **रामचन्द्रराव पलवगडे**—ये मराठा जाति के हैं। इनकी जागीर की आय १३००) वार्षिक है। सी० पी० में शासन-व्यवस्था सम्बन्धी तालीम पाकर आप धार महाल के कमाविसदार के पद पर नियुक्त हुए। इसके पश्चात ई० सन् १९१४ में आप स्टेट कौंसिल के रेव्हेन्यू मेम्बर बने। इस समय आप उक्त कौंसिल के होम मेम्बर हैं।

( ४ ) **नीलकण्ठराव साठे**:—आप स्वर्गीय अनन्तरावजी साठे के दत्तक पुत्र हैं। आपकी जागीर की आय ५००० रुपये वार्षिक है।

( ५ ) **कृष्णराव रामचन्द्रराव शिंदे**:—इनकी आय २०००) वार्षिक है। ये मराठा जाति के हैं।

( ६ ) **नारायणराव साठेः**—आप मराठा जागीरदार हैं। आपको ६५० रुपयों की जागीर है। आपको २७६ रुपये सालाना नक़द मिलते हैं।

**रामराव माधवराव शिकेनवीसः**—आप शुक्ल यजुर्वेदीय ब्राह्मण हैं। आप धार परगना के शिका—नवीस तथा हुज़ूर फड़णीस हैं। आपके एक जागीर ग्राम की आय ३,०००) है। आप धार के 'सरदार बोर्डिंग हाउस' में विद्याध्ययन करते हैं।

( ८ ) **विनायक माधवराव गुणेः**—आप धार के भूतपूर्व दीवान साहब राघो नारायण के पौत्र हैं। आप ऋग्वेदी कर्हाड़ा ब्राह्मण हैं। आप के दो इनामी गावों की आय ५००० रुपयों के लगभग है।

( ९ ) **गणेश गंगाधर नाड़करः**—आप स्टेट कौंसिल के हाऊसहोल्ड मेम्बर हैं। आपकी जागीर की आय ५००० रुपये वार्षिक है।

## अधिकारी-वर्ग

**रावबहादुर खण्डेराव गंगाधर नाड़करः**—आप चन्द्रसेनीय कायस्थ प्रभू जाति के हैं। आप उपरोक्त जागीरदार नाड़कर साहब के सौतेले भाई हैं। आप ईस्वी सन् १९२० से इस राज्य के दीवान का कार्य कर रहे हैं। इससे पहिले आप ने हाउस होल्ड ऑफिसर, प्राइवेट सेक्रेटरी, स्टेट सेन्सस ऑफिसर, खासगी कारभारी, दीवान के पर्सनल असिस्टेंट आदि उच्च पदों पर काम किया था।

## महाराजा साहब के रिश्तेदार

( १ ) **श्रीमन्त महाराज धैर्यशीलराव पँवारः**—आप धार के स्वर्गीय महाराजा साहब के भ्रातृ-पुत्र हैं। आपका जन्म ई० सन् १९०३ में हुआ था। ई० सन् १९०८ में आप बम्बई प्रेसिडेन्सी की मुल्थान जागीर के उत्तराधिकारी हुए। आपके जागीरी गाँव देवास राज्य में भी हैं। धार राज्य की ओर से आपको ५ ग्राम मिले हैं। आपको कुछ नक़द वेतन भी मिलता है।

( २ ) **श्रीमन्त महाराज सेतुराम साहब पँवारः**—आपको 'रावबहादुर' की उपाधि है। आप स्वर्गीय महाराजा साहब के सौतेले भाई हैं। तन्जौर के जागीरदार स्वर्गीय सखाराम साहब के वसीयतनामे के अनुसार आपको उनकी जागीर का आधा हिस्सा मिलता है। स्वर्गीय सखाराम जी के गृहीत पुत्र के साथ आपने अपनी भगिनी का विवाह किया है। आपका जन्म ई० सन् १८८७ के अक्टूबर मास में हुआ था। आपने इन्दौर तथा अजमेर के

राजकुमार कॉलेजों में विद्याभ्यास किया। आपका विवाह सावन्तवाड़ी के सरदार श्रीमन्त सरदेसाई साहब की कन्या के साथ हुआ था। आप धार कौंसिल के 'एक्स ऑफिशियो' रेव्हेन्यू मेम्बर हैं।

( ३ ) **मल्हारराव उर्फ बाबा साहब अहमदाबादकर पँवार**:—आप महाराज आनन्दराव जी प्रथम के पुत्र राजाजी के वंशज हैं। इनका जन्म ई० सन् १८८६ में हुआ था। धार के स्वर्गीय महाराजा साहब के साथ २ इन्होंने इन्दौर तथा अलाहबाद के विद्यालयों में अध्ययन किया। इसके पश्चात् ये पुलिस विभाग की शिक्षा के लिये मध्य प्रदेश में भेजे गये। वहाँ से लौटने पर ये इस राज्य के पुलिस सुपरिंटेंडेंट तथा सेन्सस ऑफिसर के पद पर नियुक्त हुए। इस समय आप माइनर स्टेटस के सुपरिंटेंडेंट हैं तथा कौंसिल में पुलिस विभाग के मेम्बर हैं। आपको सालाना १००) रुपये नक़द मिलते हैं।

